







वही मूढ मुर्ख है। और "विनाशाय च दुष्कृताम" याने इन अवतार पात्रकी विरोधिओंको ही दुष्कृत्य करनेवाले दुष्ठ, राक्षस नराधम चंडाल है, और आखिरमें इन अैसे सभिका नाश होनेवाला है.

वह प. पू. दयालू दाता "संभवामि युगे युगे" बचन दिंया करते है. और इन विश्वासु मानवो के खातिर हर हमेशा आया करते है. और बाद नंतर भविष्य के लिये फिरसे आश्वासन देकर चले जाते है. और ईस वचन को जो भूल जाता है तो उस (भुले हुवे) को ठिकाणे पर लाने के लिये साक्षात प्रथम वेदाचार्य प. पू. ब्रह्माजी सतगोर पात्र वेदाचार्य वेद वशिष्ठजी, प. पू. श्री सतगोर पात्र वेदाचार्य वेदव्यासजी, परब्रह्मरूपमें आये हैं और अब भी है. है. और है. परन्तु, बहुत ही अचंबे की बात है, उन (श्रीहरी) के वचन उपर भरोसा, विश्वास न करने वाले के लिये उन (श्रीहरी) का कथन ठीक ही है की—

"उत्क्रामन्त स्थितं वापि, भुंजानवां गुणान्वितं ।
विमूढा नानू पश्यन्ति, पश्यन्ति ज्ञान चक्षुक्षां ॥"

आत्मा शरीर के साथ रहकर, मय ईन्द्रियोंके साथ भोग भोगता हैं, खाना-पिना, चलना-फिरना, सब कुछ कर्म करतां हुवां, तो भी मूढ, मुर्ख उस शरीरधारी आत्माको पहचान सकते नहीं. यह तो जिसको ज्ञानचक्षु है "अध्यात्मज्ञान नित्य त्वम्, तत्व ज्ञानार्थ दर्शनम्" हो वही देख सकता है, वास्ते, यह अैसा "तत्वज्ञानार्थ दर्शनम्," होना यही जीवनका ध्येय होना चाहिये.

यह जीवनका ध्येय साध्य करने और अवतार पात्रको पहचानने के लिये एवं भक्तिभाव दृढ करने के लिये वेद, शास्त्र, पुराणोका सहारा (सहमत) लेना जरूरी चाहिए. कोई कहेगा की वह वेद, शास्त्र पुराणोका सहारा (सहमत) तो लेना आजभी प्रचलित है. क्या आज वर्तमान समयमें लोक वेदशास्त्र पुराणोंको नहीं पढते पढाते? परन्तु—

हे मेरे मानव मित्रो वेदशास्त्र पुराणोका अध्ययन पठन-पाठण तो दुनिया लोग आज भी बहुत करते और करवाते हैं. पण उसीमें विशेष तो अैसा ही भाव भरा हुवा है कि—जो









उनकी आचरणसे विदित होता है वह कोनसा? और कैसा? जवाबमें वह अैसा है देखो सुनो,

"अशास्त्र विहितं घोरं, तप्यंन्ते ये तपोजनः ।
"दंभ, अहंकार स युक्त, काम राग, बलान्वितम् ॥

अैसा यह तप रखोळीकी अन्दर छुपे हुवे अग्नि के समान है. इसलिये काम, क्रोध, लोभ मोह, मद, मत्सर, आदि द्वेश भावनाए बढती रहती हैं.

ऐसे तपमें जबतक तप करो, तबतक योगिराज जैसे और तपकी सिद्धि होते ही असुरी स्वभाव छलकने लग जाते है. मानो के—

हिरण्यकश्यप तपमें, बलमें, सम्पत्ति और सत्तामें अजोड था और उसीने वैर घटाने के लिये नहीं, परन्तु, वैर बढाने के लिये तपादर किया था.

बेद, शास्त्र, पुराणो और भाविक सन्त, महन्त साधुओंका कहना है की जप. तप, तिर्थ, व्रतादि के आचरणको ही धर्मांग (आचारे प्रभवो ध्दर्म) अंग कहा गया है, यह सब धर्म के अंग याने क्रोध के बदले अक्रोध, अपकार के बदले उपकार, दंड के बदले क्षमादि कहे गये है परन्तु होना चाहिए. शास्त्रोक्त अशास्त्र नहीं. इसी वास्ते क्या कहा है कि—

जप, तप, तिर्थ, व्रत, उपवासी (पण) मुळ न जाने सो अन्धाजी,
वेदशास्त्र कहे नेम करवुं सही...(सतपन्थ, ज्ञान, साहित्य.)

आज कलके तप तो बहु धा. श्री सतपन्थ शास्त्र के विरोध (विरोधाभावसे) असुरी भावसे भरे पडे हुवे दीख पडते है. अच्छा अब अवतारपात्र की कथा लेंगे.

नमोस्तू ते व्यास विशाल बुद्धेः—यह विशाल बुद्धिवालेने वेदो के विभाग करके सुन्दर एवं विविध रचना करके अलग अलग वृक्षोकी डालियो जैसी. मानवो को अलग अलग (रूचि स्वाद के लिये) भावयुक्त विशेष ख्याल रखकर सामान्य जनतामें उच्च शिक्षाका संस्कार होने के कारण अठराह पुराण लिखे है.









वन्दे महापुरूष ते चरणारविंदम् ॥ १ ॥
ततः कलौ स प्रवृत्ते, समोहायं सुरद्विषाम् ।
बुद्धो नाम्नाऽजनसुतः किकेटषु भविष्यति ॥

अर्थातः--किकट देशमें असुरोंको मोह निर्माण करनेवाला बुद्ध नामे भगवान अवतरेगा ऐसा प. पू. श्री सतगोरपात्र ब्रह्मा वेद व्यासजीने लिखां, तथा प. पू. श्री शुकमुनिजीने राजा परिक्षीति प्रति कहां, वैसे ही नैमिषारण्यमें अठयासि सहस्त्र ऋषियों के सन्मुख सुतपुराणीकी तरफसे प्रति पादित किया गया, और इसी तत्व को उस वखतमें सभी ने वगैर 'ऑपरेशन' स्वीकार किया. फिर भी अपने आप. (श्री सतपन्थ) नास्तिकोने उन (प. पू श्री वेदव्यासजी को नास्तिक कहकर श्री बुद्धावतार को मानना नहीं, ऐसा कडी कोट ठोस दिया.

ब्राह्मण पंडीत पुराणीओंको पुछना की वेदव्यासजीको मानते हो? तो कहेंगे कि जी...हां. क्यों नहीं मानेगे ? नमोस्तुते व्यास विशालबुद्धे, ब्राह्मणोको पुछना के क्या आप ब्राह्मण, वेदव्यास-जीके पुराणोको मानते हो ? तो कहेंगे की जी...हां परन्तु इसीमें से इतना ही मानने को तयार नहीं. कारण ? स्वभाव इस भाव (स्वभाव) को घडण करनेवाला एक मात्र गुण है. स्वभावकी घडण गुणोसे होती है. सत, रज और तम, यह तिनो ही गुण स्वभावको घडते है, इसीमें विकृति आती है. तब प्रथम स्वार्थ आकर खड़ा होता है. एव इस स्वार्थका धक्का पहुँचते (लगते) ही, इस स्वार्थ के उपर खड़ा रहनेवाला गिरने लग जाता है. वाद क्या ? बाद. नंतर क्या ? बादमे जमिन दोस्त ही है.

(१) ब्राह्मण=ब्रह्मको जाननेकी ताकाद रखनेवाला भडवीर "ब्रह्म जाणाति ते ब्राह्मणः" ब्राह्मण=ब्रह्म तेज छलकनेवाला, महासागर. शमो, दम, शौचका इजारदार.

(२) ब्राह्मण=निर्ममो, निरहंकारो, निस्पृहि एवं निपरिग्रह ऐसा ब्राह्मण इसी जगतका मालीकी हक वह परम परमेश्वरकी तरफसे वंश परंपरांगतको भोगने के लिये अधिकार लेकर आये थे,







" यद किञ्चित जगत्याम जगत " यह सब कुछ ब्राह्मणोका ही था. परन्तु, कुदरत के पास जो कायदा है वह बहुत ही अच्छा है. कि नालायकको वारसा हक नहीं मिलता

थां ब्राह्मण रावण, जाने दुनिया सारी परन्तु,
मद्य, मांस एवं परस्त्री के कारण. राक्षस हुवां था भारी,

यह रावण तपोधारी होते हुवे भी ब्रह्म के बदले ब्रह्म राक्षस कहला गया.

राजपुत्र गादीका वारस (हक) दार होता हुवा भी नालायक निकले तो? गादी मिल नहि सकती. और मिल सकती है तो भोग नही सकता. यह है कुदरतका न्याय वाहवा रे वाहवा.

ब्राह्मण=उदार भावी, ब्राह्मण याने विशाल दृष्टिवाला. परन्तु उदार भाव घिस गये और विशाल दृष्टि लुप्त हो गई. और " आत्मवत् सर्व भूतेषु " की पहिचान मिट गयी यज्ञ को निमिते हिंसामें प्रवृत्त हो गये. और ब्रह्म तेज मिट गया. तब श्री बुद्ध भगवान आय पहुँचे और जगतमें प्रवृत्त होता हुवा हिंसा धर्मकी जड़ निकाल कर जगतको सुखी करने के वास्ते पंडु पुत्र युधिष्ठिर उर्फ धर्मराजको बोध करके. श्री सनातनार्यावर्त मानव-सेवा धर्म मार्ग याने मानवता भरा हुवा श्री सतपन्थका सम्बोधन किया. परन्तु फिर भी ब्राह्मण देवताओंने स्वयं-स्वार्थ को वीसना बन्द और सत्यको सहन न करके और परम पूज्य श्री भगवान वेदव्यासजी के सामने भी वाद विवाद करके, उनकी बुद्धिको नास्तिक कहकर निन्दा की. परन्तु, ब्राह्मणत्व भरा हुवा, उदार भावी श्री बुद्ध भगवान अवतार पात्र को हिन्दु सनातनार्या वर्त के धर्म शास्त्रांगमें समभावो किया होता तो आज का भारत कुछ जुदाही (दुसरा ही) मालुम होता परन्तु.

हे प्रभू तेरी लीला अपरंपार है.

श्री. सतपंथीयो ! जब नववा (९) अवतार पात्र बुद्धावतारका. कोई इतिहास कोई अन्योन्य जगह पर प्रगट मालुम नही पडता और उनको नामसे कथा-किर्तन नामका जयघोष सुनाई नही









देता, तो फिर इस वर्तमान कलीयुगी भगवान श्री निष्कलंकी नारायण जनार्दनको एक श्री सतपन्थ मान्यवर वगैर कोन उनकी नामसे भजन, पूजन, अर्चन ध्यान धारणा विगेरे करेगा !

बोलो—श्री निष्कलंकी नारायण देवकी जय.

## ५ सर्व. स्व. धर्मोन्नति के लिये एक विनम्र प्रस्तावः—

प्रथम विषय—सनातन धर्मावलंबी एवं आर्य समाजीओंमें मत भेद है. हर वखत शास्त्रार्थ भी किये गये. लेखबद्ध प्रश्नोत्तर द्वारा भी आंदोलन हुवा. परन्तु आज दिन तक सन्तोषकारक कोई निर्णय हुवा नही. दोनो दल, पक्ष वेदानुयायी है. दोनो पक्ष वेदको समझने के लिये ब्राह्मण ग्रन्थोसे लेकर, श्रुति, स्मृति, शास्त्र, पुराणो, इतिहास, रामायण, महाभारत ई० ग्रन्थोंकी सहायता लेते है. तद्दत ईस ग्रन्थोसे प्रभावित होते है. परन्तु शोकको बात है कि, कितने एक विषयोंमें उन्होमें वाद-विवाद चलता आ रहा है. जीससे हिन्दु जातिका वातावरण कलुषित रहता है.

(२) चीरकालसे यह दास ईस विषय उपर मनन और बिचारकर रहा था अनेक पुस्तक, अनेक ग्रन्थोंका अवलोकन किया, इसीसे जो विचार मेरे दिलमें उत्पन्न हुवे है, वह मै इन दोनो पक्षावलंवीयोंके सन्मुख रखता हूँ. और...

(३) आशा रखता हूं के वह पक्षपात छोडकर ठंडे दिलसे इसके उपर बिचार करे, और जो भाव ईनके मनमें मेरे इस लेखसे उत्पन्न होंगे वह प्रगट करे. जिससे पक्षपाती मनुष्यको खबर पडे की सत्य क्या है.

(४) अैसा करनेका मेरा उद्देश यह है कि—सनातन धर्मी और आर्य समाज भाईयो दोनो मिलकर स्वतः के मत-भेदोको वेदादि सच्छास्त्रो द्वारा निर्णय करके एक सिधान्त उपर आवे.

(५) मेरा हार्दिक भाव यही है कि, अब अपनने मिल जाना चाहिये. वाद-विवादका अब समय नहि. जो जो सिद्धान्त उपर इनका मतभेद है इसी सन्धि पर मैंने यथाशक्ति विचार किया








है, और अब यथावकाश इस विचारों को "वैदिक" धर्म द्वारा प्रकाशित करके आशा रखता हूं के---

(६) मेरे से अधिक विद्वान बन्धुओं, इसके उपर अधिक प्रकाश डालनेकी कृपा करे.

(७) यह काम निःसन्देह विद्वानोका ही है. मेरे जैसे तुच्छ बुद्धि अल्पज्ञ पुरूषों के लिये यह, साहस करना हास्यास्पद बन सकता है. जैसा--

(८) एक बुंन्दकी देखा देखी समस्त बादल खेतमें गिर गया था, तैसी मेरे जैसे सामान्य जनकी त्रुटियो निरीक्षण कर (देखकर) कोई समर्थ विद्वान महानुभव स्वतः को लेखणी उठाने की कृषा करेंगे, ऐसा समझकर यह तुच्छ बुद्धिदास यह साहस करने वास्ते उद्धत होता है.

मनुष्य जीवनका अध्ययन करने से समजमें आता है की प्रत्येक मनुष्यकी अन्दर कुछ न कुछ भाव प्रधानपणे विद्यामान होता है, यही भाव इसके समग्र जीवनको बनानेवाला एवं चलानेवाला होता है, अनेक समान भाववाले समूह (संघ-संघठण) का नामजाति है. याने जातिमें भी कोई भाव विशेष रुपसे विद्यमान होते है, जो यह इस तमाम जातिका जोवनाधार होता है, जिस लोगोंने विविध जातियोंका इतिहास और उनकी संस्कृतिकी समालोचना करी है, वह कहते है कीः-पुराने समयमें मिश्र देश वासियों के जीवनमें कर्म-काण्डको, फारसि जीवनमें पवित्रताको, केल्डीयन के जीवनमें भौतिक विज्ञानको, (सायन्स) युनानियों के जीवनमें सौन्दर्य को और रोम निवासियोंके जीवनमें, नियम को प्रधान स्थान था इसी रीति से जिन्होंने आर्य (हिन्दु) जाति के पुरातन जीवन उपर समालोचना करी है वह कह सकते है कीः—यह जाति सदा धर्मप्रधान रही है.

(१०) (अ) यह नियम भी सर्व सामान्य है कीः-जो भाव (फिलिंग ओर झेलीमेन्ट) जातिसे प्रधान होते है, इसीसे प्रेरित होकर, वह जाति स्वयंका साहित्य, स्वतः का नित्य-नैमित्तिक









कर्म, स्वतः का दैनिक व्यवहार अनेक संस्थाओ (इन्स्टिटुशन) अथवा रिवाजो को स्वयंकी अन्दर स्थापित करते है. और उन्हीको सजीवन रखते है, यह भाव समझो की उनके जातिय जीवनका प्राण है. यह भाव गया और यह जातिका स्वरूप भी बदल गया समझो, अगर अैसा कहो के यह भावना निकलते ही, जातिका जीवन भी निकल जाता है.

जो नेताओ कितनेक रिवाजोको इनके अन्तरिय भावोंको समझे वगैर बुरा समझकर दूर करना चाहते है. इनके लिये उचित है की:–वह इस नियम को ध्यानमें रखे. प्रथम इन्होंने समझना चाहिये की इस रीवाजोकी अन्दर कोनसा भाव काम कर रहा है इनके जातिय जीवन उपर क्या प्रभाव था और अब क्या हो रहा है. अैसी शोध करे वगैर जो नेता दुसरी जातियोंकी देखा देखी प्राचिनकालसे चले आये हुवे कुछ रिवाजो को उखाडे गा तो, संभव है की यह जातिय जीवन मंदिरकी आधार शिलाको उखाड कर जातिको नाश के पथ पर डाल देगा.

और विशेष यह भी देखनेमें आया है की:–जहां तक इस रिवाजोंको वह उसी भाव के साथ सिधा (डायरेक्ट) सम्बन्ध रहता है. तहां तक यह रिवाज वह जाति के जोवनमें नये नये उद्वेग (इम्फलस)भरा करता हैं. और जब कालकी चक्रमें पडने से रिवाजे और भावो के सम्बन्धको लोक भुल जाते है. तब रिवाज निर्जिव कलेवर ही बन जाता है. उसी समय ये रिवाज के अन्तर्गत भाव को समझकर उसीको पुनर्जिवित करना चाहिए. अगर अैसे इसका सर्व था त्याग करना चाहिए. यह एक विकट समस्या है. जिसका समाधान कोई धर्म मर्मज्ञ आर्ष बुद्धि ही कर सकेगो. अन्य नही.

(१२) अब कदाच जीस किसी पुरुष के जीव्हाकी अन्दर कुछ दोष हो तो सम्भव है कि:—इसको इसीसे मिरचीका स्वाद नही आयगा, और जीस किसीके नाकमें कुछ दोष होतो. इसीको केवडेकी सुगन्धि नही आयगी, परन्तु मिरची और केवडा इसीमें









जरूर मौजूद है. इसी प्रमाण से अपनी इन्द्रिय विशेष बहिर्मुख होनेसे सच्छास्त्रका अन्तरंग गुह्यतम सुक्ष्मसे भी सुक्ष्म ऐसा ज्ञान संपादन करना मुश्किल जैसा है...फिर भी उपनिषदोंने इस ज्ञान समस्या उपर बहुत ही प्रकाशमय विदित उपाय बताये है. परन्तु शोककी बात है कीः—मनुष्य इसीका मनन-स्वाध्याय-निदिध्यासन, नही करता है.

वैदिकधर्म, सनातनधर्म, आर्यधर्म यह धर्म कोई एक व्यक्तिगत वैसे ही एक जातिगत धर्म नही है, यह एक सार्वभौम धर्म है. यह एक छोटासा (किंगडम) नही है. बल्के यह एक चक्रवर्ति राज्य (वेस्ट इम्पिरी) है. इसीमें कोई कुछ पुरुष विशेष के दृष्टिकोणको ही प्रधानत्व नही, इसीमें सभी प्रकार के दृष्टिकोणका समन्वित (समावेश) होता है. यह एक छोटीसी पाठशाला नही है. बल्के एक महान विश्वविद्यालय (युनिवर्सिटी) हैं. यह कुछ बिचार विशेषका ही संकुचित प्रवाह नही परन्तु उलट अनेक विचार प्रवाहओंका अन्तिम समावेशका अगाध, अथाग अपरिमित पारावार सागर है. 'सत्य' सत्य यह एक आत्मिक जीवनकी अनादि अनन्तधाराका प्रवाहको गंगा है. जो किः—सतत आगे आगे ही बह रही है. जीसकी शाखाये विविध प्रकार से छोटी-बडी, लम्बी-चौडी अनेक रूपमें घूम रही है. और जो गंगा अन्तमें स्वतः की सभी शाखाओंको समेट करके अनन्त, अनादि, शास्वत, ज्ञानानन्द, सागरमें समाप्त होती है.

जो आर्य-समाज वेद के यह महत्वपूर्ण विस्तारको न समझे और स्वयंकी कार्य प्रणालीको यही तंग दायरेमें बन्ध रखना चाहे और कहे कीः—जो वेद मंत्रका भाव (इन्टर प्रेक्षेसन) हम आर्य समाजी ही समझते है. अन्य नहीं. और हम जो समझते है उसी दायरेमें से बाहर जानेको हम नही इच्छते तो निःसन्देह हमको विश्वास है किः—वह आर्य समाज को, सार्वभौम धर्म बनाने की इच्छा नही रखते. वह इसको आगामी उन्नति के रस्तेमें बाधा डालते है.







हमारी हार्दिक इच्छा यही है कि:—कोई भी रितीसे आर्य समाज और सनातन धर्म आपसमें प्रेमपूर्वक मिलकर स्वतः के मतभेदोंको निर्णय करके एक हो जाये. और जब तक अैसा शुभ अवसर नही आयेगा तभी तक मतभेदोंको बड़ा ( विशाल ) न करते हुवे इसीको कुछ न कुछ संकुचित करते जावो.

शेवट—वह परमात्माको हमारी कर जोड़कर शि. सा. न. वि. वि. वि. पूर्वक प्रार्थना है कीः—वह उनकी ही अपार कृपासे हमारी सभी की आखोंमें से पक्षपात की बिमारीको दूर करे. और हम सभी परस्पर भावयन्तः भ्रातृभावसे प्रेमपूर्वक हमारी जीवन यात्राको पूर्ण करनेमें समर्थ बने. ( वेदामृत )

## ६ गती–शिलता

## हमारा गतीशील जीवन और उसका सनातन रहस्य

युगो युगो से मानव बुद्धि जीवन के वास्तविक रहस्यकी जानकारी प्राप्त करने के लिये प्रयत्नशील रही है. ऋषि-मुनियो और पीर पैगम्बरोने जीवनको खोजा, फल स्वरुप उन्होंने जो कुछ पाया उसीसे मानव समाजका " मार्गदर्शन " किया. कितनोने जीवन के रहस्य को समझा आत्मसाथ किया, किन्तु मानव समाज के लिये आज भी यह प्रश्न उतना ही जटील एवं रहस्यमय बना हुआ है. जीवन क्या है?

इस प्रश्नका समाधान करने के लियेः—प्रचुर साहित्य दर्शनशास्त्र आदि भरे पडे है. जिन्होंने इसका उत्तर प्राप्त किया, वे आज भी अपने अनुभव सिद्ध तथ्योंसे इसी प्रश्नका समाधान कर रहे है.

किन्तु जन साधारण के लियेः—यह प्रश्न उतना ही टेढा एवं रहस्यमय प्रतित हो रहा है.

जीवनकी एक कठीणतम ग्रन्थि है, किन्तु जीतनी कठीण है उतनी ही सरल भी हैं.

जीवनका एक और रहस्य है, वह महान रहस्य यह कि इसे जीस दृष्टिकोण से देखो, वह उसी रुपमें प्रगट हो जाती







हैं; जीसका जैसा दृष्टिकोण रहा, उसी के लीये जीवन वैसा ही दीखाई दिया.

उदाहरणार्थः – किसीने उसीको मिथ्या, नश्वर, भोगकाल समझा और कहा "ब्रह्मसत्यं, जगत मिथ्या" दार्शनिकोने देखा. जीवन प्रज्ञास्वरुप है. भक्तोने जीवन को भक्ति के अनन्त आनंद सागरमें सराबोर कर दिया. किसीने उसे बडी बडी ऋषि-मुनियोका सिद्धियोका खजाना देखा और वह खजाना ही समझे. किसीने इसे वसुंधरा पर सुख, आनंद, मौज, ऐश्वर्यभोग, शालिनता उपभोगका साधन मांग लिया, कइयोने अपनी समन्वय बुद्धिसे इसमें उसमेसे कई बातोका समन्वय भी किया. जीवन एक स्वतंत्र इकाई नहीं वरन्, विश्वकी प्राणधाराका अंग है. जिसका उद्देश है. निरन्तर की गति-शीलता सतत प्रवाह, ईस अनन्त प्रवाह गति-शील प्राणधाराका कभी क्षय नही हो पाता, इसीका स्वभाव है प्राणवान रहना, आगे बढना.

कीसी भी पदार्थ तत्व आदिकी गति-शीलता प्रवाह धाराको कायम रखने के लिये आवश्यक है किः – एक स्थान पर अपने आपको दुसरे स्थान के लिये उत्सर्ग किया जाय. साधारण शब्दोंमें अपने अस्तित्व के एक अंगको खोकर (गलाकर) दुसरे में मिलाया जाय. अपने स्थानको दुसरे के लिये छोडकर आगे बढा जाय. इसीसे प्रवाह स्थिर रह सकता है. यदि नदीमें बहने वाले प्राणिका कोई अंश अपने स्थानको छोडकर आगे नही बढे और पिछे से आनेवाले के लीये स्थान न छोडे तो गति अवरुद्ध हो जायगी. प्रवाह बंध हो जायगा. अतः प्रवाह को जारी (कायम) रखने के लिये आवश्यक है कि स्वयं सुखको दुसरे के लिये मिटाया जाय, अपने स्थानको दुसरे के लिये छोडा जाय.

तात्पर्य यह है किः—अपने आपका उत्सर्ग करने पर ही गति-शीलता कायम रह सकती है. अर्थात् गतिमय होने के लिये अपने आपको देने के लिये तैयार करना (होना) आवश्यक है. गति ही इस सृष्टिकी प्राणधाराका मूल उद्देश यही है.

सुक्ष्म दृष्टिसे देखने पर पता चलेगा किः—सृष्टिका प्रत्येक पदार्थ गतिशील और दुसरे के लिये अपने आपको








उत्सर्ग कर उसे अपना स्थान देता है. बीज अपना अस्तित्व मिटाकर वृक्ष बनता है, वृक्ष बनकर अपना सौन्दर्य फल-फूल दुसरो को उत्सर्ग करता है, अन्तमें अपनी प्राणशक्ति अनेको बीज को प्रदान कर अपने आपको मिटा देता है, प्रकृतिका ठीक यही सिद्धान्त मनुष्य जीवन पर लागु होता है. जींस जीवनमें यह परमपरा "पूर्णरुपेण" प्रतिष्ठित है ओही विश्वात्मा है अनंत परम्पराका अंग है (जो इसीं के विपरीत है जो संकिर्ण है, जो क्षण भुंगुर, जो विनाश-शील है. जो अस्तित्व रहीत है, ओही मिथ्या है.)

अब प्रश्न यह उपलिथत होता है की:—आखिर इस रहस्य को कैसे हृदयांगम् किया जाय? कैसे आत्म साथ किया जाय? जिसके दिव्य आ लोकसे सुखद एवं अमृत किरणो से जीवन अनन्त आनन्द के सागरमें लहरा उठे. और यह भी निश्चय है कि:--जब तक उक्तप्रवाह-धारा, गति-शोलताका अर्थ समजमें नही आयेगा, तब तक जीवनका सही उद्देश कभी भो प्राप्त होने वाला नही है.

यह प्रवाह इतना स्पष्ट और सरल है कि:—साधारण व्यक्ति भी उसे जान-पहिचान सकतो है. गमहिन भी देख सकता है. और संसार के सारे ग्रन्थो को पढकर भी विशाल शास्त्र-बुद्धि से यह समझमें नही आता.

ईस के लिये एक मात्र आस्था-निष्ठाकी आवश्यकता है. दृढ़ आस्था और निष्ठा भी जब पैदा होती है. जब मनुष्य में ईसीके प्रति विश्वास की गहरी जड जम जाती है. एक विश्वासके लिए : आवश्यक है कि उसका कोई न कोई आधार अवश्य मिले. उसके लिये जैसा कि—पहले व्यक्त किया जा चुका है मूक प्रकृतिसे उसका उत्तर प्राप्त किया जा चुका है, किया जा सकता है, ग्रह नक्षत्र की गति-शोलता, नदीका सतत् प्रवाह, ऋतुओंका क्रमशः बदलना, पेड-पौधोका पैदा होना फल-फूलका होना. अपनो प्राणशक्ति को दूसरे बीजोमें प्रतिष्ठापित करके अपने आपको उत्सर्ग करना, आदिसे इसकी जानकारीकी जा सकती है.









प्रकृतिकी प्रत्येक वस्तु अपने को दूसरे के लिये उत्सर्ग कर रही है. इस प्रकार उस संदेश को सुनकर विश्वकी उस गति-शील अनन्त अखंड प्राणधारा परम्पराके प्रति दृढ आस्था पैदा करनी अनिवार्य है.

आस्थावान व्यक्ति जीवनके रहस्य को अवश्य समझ जायगा और क्रियात्मक क्षेत्रमे उसको आत्मसाथ करेगा. आस्थावान व्यक्तिके समक्ष जीवन स्वतः अपने रहस्यको ठीक उसी तरह प्रगट कर देता है. अपने परदे अपने हाथसे खोल देता है जैसे कि—प्रात:काल होते ही सूर्य अपने उज्वल धवल प्रकाशसे विश्वको आलोकित कर देता है. मनुष्यभी इसी प्रकार अपनेमे स्थित अमृत भंडारसे अपनी प्यास बुझाता है.

अपने विराट स्वरूपकी अनुभूति और उस अखंड प्राण परम्परासे सम्बन्ध स्थापित करनेके लिये आवश्यक है कि—मनुष्य अपने जीवनको विश्व जीवनकी एक ईकाई अपने व्यक्तिगत व्यक्तित्वको विश्व मानवकी एक अभि छीन्न रूपमें अनुभव करे. किन्तु यह अनुभुति किसी बाह्य साधनसे प्राप्त होना असंभव है. बाह्यज्ञान उपकिरणोंकी सिमा मात्र है. सिमित वस्तुसे अनन्तकी अनुभुति नही हो सकती. उक्त अनुभुति तर्क वितर्क अथवा शास्त्रोका बोजा लाद लेने पर नही हो सकती. इसीका आधार तो खास तोरपर अनुभव ही है. जीवनका अर्थ अनुभव गम्य है. जीवन अपने व्यवहारसे अपने अनुभवसे ही अपने स्वरूपको प्राप्त होता है.

सृष्टिके उक्त रहस्यको, प्रकृतिके मूक सन्देशको ध्यानमे रखते हुए अपना दृष्टिकोण बदल दीजीए, आपका जीवन अखंड विश्वप्राण परमपरासे बंधा हुआ अनुभव कीजोये, आपके पास आज जो कुछ भी है, वह कितनी मनुष्योकी देन है? की आप एक नही, अनेकों जीवनमे भी यह सबकुछ दे सकते हैं, जो आपने अबतक प्राप्त कर लिया है. शास्त्रका आदेश है कि:—"अण्ड" ही ब्रह्मांडकी ईकाई है. फिर विश्वमेंसे लेते ही लेते रहने से काम नही चलेगा. देनेका काम जारी रखना आवश्यक है. जो जीवन आपको प्राप्त हुवा है. वह लेकर हम







लेने के लिये नहीं, वरन् उसे अनेको गुणा बढाकर देते रहनेके लिये है. दुसरे दिपोको यह ज्योति सोपने के लिये ही वह तुम्हारे पास व अखंड रूपमें जलती रहनो चाहिये. धन्य है वह जो जीवनको प्राप्त कर उसिका समर्पण दुसरोको करते हैं. अपने आपको उत्सर्ग करनेवाला ही वास्तव मे जीवनको चाहता है, मनुष्यके समक्ष जीवन अपना रहस्य स्वतः प्रगट करता है. इसिलिये पूर्ण समर्पण करना हो जोवनका वास्तविक रहस्य है. हमारे पूर्वजोने ऋषि-मुनियोने इस रहस्यको समझकर ही जोवनको "यज्ञ वै पुरुषा...की उक्ति प्रदान कि थी. इसमें कोई संदेह नही" जीवन... विश्वयज्ञकी एक विनम्र आहुति मात्र है.

चित्तकी आहुति जो करे, ब्रह्मागनी के माहो।
अग्नी होत्री ओही जानीए, और आहुति दुसरी नाही ॥

## ७ आज सह—चित्त की आवश्यकता :
## ईश्वरने मनुष्यको वाणी दी है, भाषा नहीं

श्री सन्त प्रवरका मार्मिक उद्‌बोधन बुधवार ता. २-८-६०

श्री सन्त विनोबाजोने समस्त मराठी भाषी जनताको आवाहन किया है कि:—वे दूध की शकर बने, अपनो बातको स्पष्ट करते हुए, आपने कहा कि:—जीस प्रकार हम दूधमे शकर मिलाने पर भी उसे दुध ही कहते हैं परन्तु, असलमे उसोमें स्वाद तो शकरका हुवा करता है, ठोक उसी प्रकार आप सेवा करें, तब ही आपकी हाथोसे स्वच्छ-सुन्दर धर्मका उदया होगा. ईस अवसर पर आपने "सह चित्त" सूत्रका मार्मिक विश्लेषण किया.

श्री सन्त प्रवरने कहा की:—मातृभाषामे बोलनेका प्रसंग मुझे आज डेड १॥ वर्ष बाद आ रहा है. क्यो कि मातृ-देवता मधूर है, और जब पास-पडोसमे अन्य भाषा बोली जाती है. तब इसकी मधुरता विशेष प्रतित मालुम होती है. आपको आपकी भाषाकी संबंधमे चिन्ता है. परन्तु, मुझे इसका कोई डर नही है. ज्ञानदेवकी यह भाषा है. यह अथक है (विसे, ही









अकथ भी) है. इसके लिये व्यवस्था हो या न हो इसिका बोलबाला सुनिश्चित है. ज्ञानदेवजीने कहा है कि:—"ऐसी अक्षरे रसिके मेळविन...और इसिलिये उन्होंने अमृत की गंगा निर्माण की है. श्रीमद्भगवत-गिताका रूप सभी को सुलभ स्पष्ट हो इसि लिये ज्ञानदेवजीने संस्कृतिक वाणी को मराठीमे ज्ञानेश्वरीके रूपमें सुन्दरता पूर्वक ग्रन्थीत किया और ज्ञानेश्वरी मराठीका धर्म-ग्रन्थ बना, कि:—बहु नाही केले धर्म किर्तन, सिद्धिस नेले. स्वयं ज्ञानदेवने इसका वर्णन किया है.

मुसलमानोका धर्म-ग्रन्थ 'कुरान' है. जिसमें कहा गया है कि:—हर एक जमातके लिये अल्लाह (परमात्मा) ने दूत भेजा है, यदि ऐसाही है तो.. मैं सोचता हूँ: मराठी भाषाओंके लियेः यह दुत कौन है ? और इसका मुझे पक्का यकिन है कि यह संदेश वाहक ज्ञानेश्वर है. और ज्ञानेश्वरी ग्रन्थ. धर्म-ग्रन्थ है. "फल और त्याग" की यह भाषा कहीं भी दबाई नहीं जा सकती, न वह थक सकती. असम्भव है. आप अपने हर मकानमे इस ज्ञानेश्वरी की शाखा खोले. इस प्रदेशमें आपने सेवा की है, परन्तु उसीमे सत्ता थी.

श्री अहिल्जा देवी साहसी हुई. जिसने सत्ता और सेवा का समन्वय किया, दोनोंको एकरूप किया. परंतु आज हमारा हृदय संकुचित हो गया है.

श्री अहिल्यादेवीने उस जमानेमे विशाल हृदय के साथ देशकी सेवाकी आजहम सत्ता को छोड दे. और सेवामे लग जाय. मराठी भाषीओंके संबंधमे जनताके मुह यह उद्‌गार निकलने चाहिये कि:—"मराठी भाषिक" सेवा करना जानते हैं. उन्हें मेवा नही चाहिये, नाम नही चाहिये, चाहिये सेवा.

आप मराठी भाषिको दुधकी शकर बने, नाम दुधका ही हो. परन्तु उसका स्वाद शकरका हो, उसीकी मिठास शकरकी हो, यदि ऐसा किया, तो ही आपकी हाथो स्वच्छ सुन्दर धर्म का उदय होगा. सत्य एक ही है उसे अनेक विध नाम दिये है. वस्तु एकही है, केवल भाषाका झगडा है. मनुष्यको ईश्वरने







भाषा नही दी. वाणी दी है. आप भाषाका प्रेम रखे अभिमान नहो.

आप अच्छी हिन्दी सिखे. मराठीमे आप बोलते ही है. आप हिन्दी सिखेंगे तो दो भाषाओंका ज्ञान होगा. शक्ति बढेगी. विशेषः-आपने शकर सा बनना चाहिये. प. पू. श्री विनोबाजीने आगे कहाँकि-आप सभोको "सह-चित्त, होना चाहियें. यह सही है को "पिन्डे पिन्डे मतैर्भिन्न" परन्तु फिरभी यही हमारा "सह-चित्त" बना तो ही हमारे प्यारे भारतका पार लगेगा, दुनिया बनी रहेगी. सह जीवन का सह आस्तित्वका जो प्रयास आज दुनियामे चल रहा है. वह योग्य दिशाकी ओर पहलु है. आज रूस और अमेरिका यही भाषा बोलने लगे हैं. बालक जब बोलने लगता हैं, तब आशा को जाती है कीः वह उसके अनुसार आगे चलेगा भी, और इसि लिये मैं इसे बहुत अच्छा प्रारंभ समजता हूँ. अब इसमें वृद्धि होने की आवश्यकता है. हमने अपने देशमे पुराने जमाने "सह अस्तित्व" का प्रयोग किया. इसि लिये जातियोंका निर्माण हुवा परन्तु आज की हमारी आवश्यकता सह-चित्त की है. यह कोई नयी मांग नही है दश (१०) हजार वर्ष पूर्व वेदोमे यह मांग की गई है.

श्री. पू. प्रवरजीने कहा किः-आज हमे दो बातों की नितान्त आवश्यकता है, पहली बात यह किः—तत्वतः हम सब एक हैं. इस भावनाका हमारेमे निष्ठा पूर्वक प्रादुर्भाव होना चाहिये. हमने मूलतः इस बातको अपने आपमे पूर्णतः समालेना चाहिये. इसे मै 'अद्वैतवाद" कहता हूँ. और दुसरी बात हमारा कोई समान कार्यक्रम होना चाहिये. एक अैसा कार्यक्रम किः-जिसके प्रति किसिका भी मतभेद न हो. वह (यह) अैसा कार्यक्रम हमारे आचरण के लियेः-बनान चाहिये किः-जिसके अनुसार हम काम मे लग जाय यही मेरा प्रयास है.

पू. श्री प्रवरजीने धर्मकी परिभाषा करते हुये कहा किः जो धर्म होता हैं, वह सबका होना चाहिये किसी अेकका वह धर्म नही है. परन्तु ख्याल रखने योग्य सुझावः "तस्माच्छास्त्र प्रमाणं" कृष्णं वन्दे जगद्गुरु, वचनानुसार, हो फक्त. 









## ८ पू. श्री. प्रवर सन्त विनोबाजीका ज्ञानयोग

पू. श्री प्रवर सन्त विनोबाजोने ज्ञान योगकी साधना करी है. वह केवल बुद्धिको कसोटी पर चढाने के लिये नहो, परन्तु धर्मको जीवनमें उतारने पुरती ही. ज्ञान साधना उन्होंने करी है. दाखला तरीकेः—सन्त विनोबाजी २१ इकिस भाषाको समजते हैं. फिर भो मै इतनी सारी भाषाए सिखा हूं, ऐसा सिका मारने के लिये, इतनी सारी भाषाए वह नहो सिखे. परन्तु दुनिया के सभी धर्म के मूलग्रन्थ पढने के लिये वह संस्कृत, पाली, अर्धमागधी अरबी, फारसी, लेटीन वगैरे भाषाए सिखे हैं. वैसी ही भारत के सभी सन्तोकी वाणीका प्रसाद उनकी मूल भाषामें (हृदय वाणो विनय-विस्तार) ज्ञानरुपी रस चाखने के लिये वह भारतकी सभी भाषाए सिखे है.

दक्षिण-भारतकी—तामिल, तेलुंगु, मलयालम और कन्नड भाषा लिपिया वह वर्ण-माला नवशाकी उपर से सिखे नही. परन्तु जीस जीस लिपिमें छपी हुई गिताजीकी नकलो (उतारे) परसे अन्योन्य लिपियोका उन्होंने अभ्यास किया है इसमें सर्व प्रथम "धर्मक्षेत्रे, कुरुक्षेत्रे" किस प्रकार से लिखा होगा? इसी ऐसे प्रथम श्लोक से एक एक वर्ण (अक्षरों को पहिचान कर करके अन्योन्य लिपियोंका ज्ञान मिलाया है.

भिक्षु अखंडानंदकी प्रसादीमेंसे:—प्रमुख मनु सुमेदारः—

सन्त कबिर (अध्यात्मिक पदो) के नामसे प्रगट साहित्यकी एव मुस्लीम महात्माये नाम की अतिरयुम, मुस्लीम सन्तो के चरित्रोपदेश के पुस्तकमें से भिक्षु अखंडानंदजो के मार्फत मानव के लिये मानवता रुप अनेक शुभ सन्देश याने मानवोंके लिये महा प्रसादः—

निवेदनः—पंधरावी और सोलावी इसवी शताब्दी के सुमारे हिन्दु और मुसलमान कोममें एक दुसरे के लिये आदर हो. एक दुसरेका धर्म मजहब और सिद्धान्त के लिये मान पैदा हो, और अलग अलग नामसे एक ही ईश्वरको भजनेवाले मनुष्यो सदाचारमें और ईश्वर भक्तिमें जोवन पूरा करे. ऐसे यह प्रयास









कबिर और दादु ई. के हाथोसे हुये. वैसे ही अकबर
राशिकोद के नाम भी यही दिशामें कहना चाहिये. उसके
यत्न मजबुति से किसीने भी नही. किया. यह अफसोस
ा है.

न्दु समाज बहुतही संकुचित हो गया. न्यात-जात बढ
र भी ऐसे रुढियोंका जोर बढते ही गया. शुद्रो तरफ
न्तु मुसलमानो के तरफ भी अभड-छेटको भावना
बल हो गयी. हम और तुम ऐसा मुसलमानो के साथ
अलगपणा बहुत ही बढ गया. वह आज हिन्दुस्थान
) की उन्नति के मार्गमें अउद्यनिय पहाडकी माफक
।

न्दु और मुसलमानो को अभी भी बहुत दुर्बल एवं हिन-
ाने के लिये उन (दोनो) की बीचमें एक या दुसरी
वैर-जहर के कीडे अज्ञानीयों फैला रहे है. ऐसे समयमें
लीम महात्माओके नामकी पुस्तक बाहर पाडनेका मुख्य
ो है कि:-हिन्दुओमें मुस्लीम धर्मकी विषयमें जो
मज है वह कमी हो जाय. और मुस्लीम भाईयोंका ध्यान
धर्म-सिद्धान्तो के उत्तम आदर्श तरफ जादा खैंचाय.
ो कोमो के लक्ष (ख्याल) में यह बात उतरती चले
नेया के सभी मुख्य धर्म परमात्मारुपी एक ही वृक्षमें
रक ही उद्देश से निर्माण हुये है. और वह अनेक डहाले
ांदिया) जैसे है. अगर चाहे उतने मतभेद होते हुये
ध्येय, हेतु और साधन-साधना एक जेसी ही है.

ा भारत वर्षमें स्वराजकी भावना चौमेर जम रही है
ाज मिलनेमें एक बडेमें बडे साधन है. हिन्दु-मुसलमान
यह गिनतीमें तो गिना गया है, यह ऐक्य लानेमें
ा साधन है. अरस-परस सम्पूर्ण पहिचान.

आचार-विचार, पवित्रता, गहनता ई. सभी हिन्दु
ओही पवित्रता, गहनता ई. मुस्लीम धर्ममें भी है. यह
खत समजमें आ जाय तो बहुत सारी गैर समजुति







दूर होगी. यह गैर समजुत ऐसे बिचार पुस्तकों द्वारा बहुत धीमे से और सहज गतिसे दुर हो सकती है.

जीस तरह गुजराती वाचक मिराबाई, नरसिंह महेता, सूरदास कबिर वगैरे भक्तो के चरित्र पढते है, और उसीमें से बोध ग्रहण करते है। उसी प्रमाण से यह इस्लामी भक्त गणो के चरित्र उपर से बोध लिया जाय ऐसे हैं.

हिन्दु धर्म के महापुरुषो के पडखे कन्धे-कन्धा, उतने ही उन्नत स्थान पर ईस्लाम के तपस्वियो भी बेठ सके, ऐसे है. और ईस्लामके सच्चे आत्माका दर्शन भी यह पवित्र पुरुषोके जीवन चरित्रमें ही हो सकता है. वैसेही उसी प्रकारका साहित्य बहुत ही उपयोगी होगा. ईसमें संशय नही. और यह ऐसे ऐक्य साधने के हेतुसे ही ईस समय मुस्लीम महात्माओका पुस्तक तैयार करनेमें आया है.

हिन्दु-हिन्दुमें, मुस्लीम-मुस्लीममें, जैन-जैनमें मतभेद और झगडे है, इस जात के झगडे कमी करनेकी हर एक मानव की "फरज" है और सच्ची मानवता यही है.

विशेष-सूचना:—

सभी मुसलमान बुरे नही, वैसे ही सभी हिन्दु देव नही.

—गांधी दिल्ली-डायरी

## १० एकेश्वर वाद

० मुजे दावा है कीः—अगर हमने ठीक ठीक हिन्दु-धर्मको समजा होता हिन्दु-धर्मका पालन किया होता, तो यह मुल्क एक सेकन्ड के लीये भी गैरोका गुलाम नहीं हो सकता था. अगर हमने हिन्दु-धर्मका पालन किया होता तो हिन्दु और मुसलमानो के अन्दर वैमनस्य न दिखाई पडता.

१ धर्म तो एक दुसरे की सेवाकी चीज है. धर्म फाडने वाली चीज नहीं है. वह एक दुसरो को मिलाती है.

२ ऋग्वेद हिन्दुओंकी सबसे पुरानी किताब है. ऋग्वेदका जब समय था तो उस आदि कालमें आप देखेंगे किः—हिन्दु जातिका यह नाम भी नहीं था. हिन्दु नामको शुरु हुवे अभी








तीन हजार वर्ष भी नही हुये. इस जाति (हिन्दु) का नाम उस समय आर्य था. आर्यलोग उन दिनो ईन्द्र, वरुण, मित्र, सूर्य, चन्द्र आदि देवताओंके उपासक थे. उसके बाद यह धर्म आगे बढा, उसने उन्नति की वह अपने विकाश को प्राप्त हुवा तो उसने इन अनेकोमें एक परमात्माको देखने की कोशीस की मै अपने को "मवहिद" यानी एक ईश्वरका उपासक गिनता हूं, परन्तु एक ईश्वरको मानते हुये भी, उसके अलग अलग गुणो अगर पहलूओंकी अलग अलग रुपोमें उपासना को में गलत नही कह सकता.

४ कोई भी ईन्सान उस परमपिता परमात्माको उसके असलीरुपमें नही देख सकता. यह एक मोटीसी चीज है कि:— जब कभी कोई मनुष्य ईश्वरकी कल्पना करने को कोशीस करता है. उस परवर्दिगाका ध्यान अपने मनमें लानेको कोशिस करता है. तो वह उसके किसी न किसी खास पहलु या गुण को कल्पना कर सकता है. शुरु को अनेक देवताओंकी पुजाका यही असली रुप था. और यही उसका मतलब था. मै एक छोटासा किस्सा इस बारेमें बयान करुंगा.

आपमें से कुछने मौलाना रूमका नाम सुना होगा. वह एक महशूर फकीर और सूफी सन्त थे। उनकी मस्नवीमें एक किस्सा आता है कि:—हजरत मुसा एक पहाड उपर चले जा रहे थे. उन्होंने देखा कि—उस पहाडकी ढाल उपर एक गडरियां पडा हुवा कुछ बक रहा है. गडरिया लेटा हुवा था. उसकी मेडे नीचे खड्डेमें चर रही थी. उसका दंडा दाहिने तरफ पड़ा हुवा था. कम्बल एक तरफ रखा हुवा था, और वह गडरियां कुछ बक रहा था ईरानी जबानमें खुदा (परमात्मा) को यजदान कहते हैं. गडरिया कह रहा था कि—

पे मजदान! अगर तू. मुजे कही मिल जाय तो तेरे पांव थक गये होंगे तो मै अपनी हाथो से तेरी मुट्ठी (चप्पी) कर दुंगा. तेरी चप्पल फट गई होगी तो मै अपनी हाथोसे तेरी चप्पल सी दुंगा. पे यजदान! तु भुखा होगा, तो मै जंगलसे लाकर तुझे ताजा शहदका प्याला पिलाऊँगा.







ऐ यजदान ! तूं कहाँ है ? तूं मुझे क्यों नहि मिलता ? अगर तू मुझे मिल जाय तो मै तेरे बिछोने को अच्छी तरह बिछाऊँगा. एक भी सलवट नही रहने दुंगा, अगर तु मुझे मिल जाय तो तेरी कम्बलमें जुये पड़ गये होगे. तो उन्हें मै एक एक करके बीन दूंगा.

ऐ यजदान ! अगर तू मुजे कही मिल जाय तो. तेरे बिस्तर पर मै रातको फुल बिछा दुंगा. फिर तुझे मिठी मिठी निन्द आयगी.

ऐ यजदान ! तू मुझे क्यों नही मिलता ? गडरीयां ईस तरह बक रहा था. उसकी आँखोंसे लगातार आँसूओंकी धारा वह रही थी.

हजरत मुसाने जब यह. गुफत गुं सुनी. तो उन्हें गुस्सा आया, उन्होंने सामने आकर उस गडरियाको देखा, दोनो निगाहे चार हुयी हजरत मुसाने कहा:—ऐ चौपान ! तू क्या कह रहा है ? उसने फिर ओही बाते दूहरा दी, और कहा कि:—मै यजदान से बाते कह (कर) रहा था.

हजरत मुसा बोले ! तू यजदानकी शानमें यह सब कुफ्र बक रहा था. तुने जो कुछ कुफ्र बका है. उसकी आग बन जाय तो, तू तो उस आगमें जल ही जायगा, लेकीन दोनो जहान भी उसमें जल जायेगा ।

गडरियाने घबराकर पुछा ! मूसा, मुझ से ईतना बडा कसूर हो गया है ? मेरे गुन्हाहका कोई हल, कोई कफपारा या प्रायश्चित नही है ?

मुसाने जवाब दिया:—नही तूं उस अल्लाहकी शानमें कह रहा था कि:--जुये पड गये होंगे, चप्पल फट गयी होगी, तो क्या अल्लाह के जुये पड़ सकतां है ? क्या उसे तेरी शहदकी जरुरत है ! तूने बहुत बड़ा गुन्हाह किया है. तूंने उस "वहद-हुला शरीक" की शानमें इतनां गन्दो बाते कही है कि:--इसीका कोई प्रायश्चित नही.

गड़रिया बोला मुसा : फिर सोच ले, क्या मेरे गुन्हाहका कोई प्रायश्चित नही है ! जब हजरत मुसाको तरफसे उसे कोई









तल्ली देनेवाला नही मिला. तो उसने अपनी लाठी ली,
न्धे पर डाला और अपनी भेडो को वही छोड़ चल
ता खडे देख रहे थे. चौपान सामने की पहाडी पर
चढा, जब वह पहाड़ीकी दुसरी तरफ जाकर, मुसाह
से गुम हो गया, तब मुसा लौटे, उसी समय "आका-
गैबो आवाज.. हुयी. अल्लाहने मुसाकी दिलमें आवाज
को "ईलहाम" हुवा...

ाहने मुसा से कहां कि:--हे मुसा तूने यह क्या
साने पुछा ! या अल्लाह ! क्या मैने कोई कसूर किया ?
ाहने जवाब दिया मुसा क्या यह तुजे मालुम नही ?
असलीयत तेरी दिमागी कल्पना से भी उतनी ही
नी उस मोटी अकलवालेकी मोठी कल्पनासे. मुसा !
हुचनेका रास्ता दिमाग नही है. हम तक पहुचनेका
ठ है, और वह गहरीयां, उस दिल के दरवाजे पर
या, तू अभी उससे दुर है. तूने उससे सबक लेना
. तूने उलट उसको उपदेश देना चाहा. अल्लाहने
ा.

हबे इश्क अज हमां मिल्लत जुदास्त"
शा कारा मजहबो भिल्लत खुदास्त"
नया ! आदाबदाना दीगरन्द"
शका सो जे दरूना दीगरन्द"
ब रहां वस्ल करदन आमदी"
राए फस्ल करदन आमदी"

मुसा इश्कका मजहब सब मजहबो से अलग है. वह
जहब और खुदा ही मिल्लत है.

वो ! हे मेरे धर्मावलम्बी बन्धू और भगिनीयो:-उपर
ह दुसरी चीज है जीनके दिलमें आग लगी है. वह
होते है. और जाहेरी कर्मकान्ड माननेवाले दुसरे
है. ईश्कका मजहब, प्रेमका:—मजहब, अल्लाहकी चीज
जे मिलाने के लिये भेजा था. अलाहदा करने के








लिये नही भेजा था. तूने हमारे भक्त को "हक" से अलाहदा कर दिया। वगैरे.

मुसाने पुछा ! अल्लाह अब मै क्या करू? अल्लाहने कहा कि:—हे मुसा उसी चौपान के पास जा और उससे कह कि:- उसके लिये सब कुछ माफ है, फिर मुसा चले उस गडरीया को ढूंढने ने के वास्ते. मुसाको तीन बरस उस चौपान को ढूंढनेमें लग गये, आखिर वह एक पहाड़ पर मिला मुसा, उसके पास पहुंचे. गड़रीयांकी आँखे आसमानकी तरफ लगी हुयी थी. वह अकेला जंगलमें खड़ा था, गड़रीयाने पूछा, मुसा अब कैसे आये ? मुसाने जवाब दिया कि:—मै तुझे यह खुश खबरी देने के लीये आया है कि अल्लाह कहता है कि:—तूं ठीक था, और मै गलत था. तेरे लिये सब कुछ माफ है, चौपानने जवाब दिया ! मुसा तुम किससे बात कर रहे हो ? उस वक्तसे आज तक मै सेकडो बरसका रास्ता तै कर चूका हूं...

मैने उस पुराने गड़रीया के दिलको पिसकर, उसके खुनमें स्नान कर रखा है, मेरी खुदी अब मिट चुकी है.

यह कहानी मैने आपको सामने ईस लिये रख्खी कि:— हम ईश्वरको अलाहदा. अलाहदा. कई तौरसे मानते है, और पूजते है. उसकी अंश-पूजा अलग अलग देवताकी रुपमें पूजाको मै जरुर तौर पर "तौ हिद" याने "एकेश्वरवाद" के खिलाफ नही समजता.

यस्य सर्वे समारंभा, काम संकल्प वर्जितः
ज्ञानाग्नि दग्ध कर्माणं, तमाहुः पंडित बुधाः

जीसके सभी उद्योग वासना और संकल्प याने मै करता हुं, ऐसे अभिमान रहित और जिनके कर्म ज्ञानरुपी अग्निसे भस्म हो गये ऐसे पुरुषको लोक बुद्धिमान पंडित कहते है. (गि. ४-७९)







## ११

## (१) सायणा चार्य के भाष्य का पठण

### स्थानः–कलकत्ता. ई. स. १८९७

आज दस दिन हो गये. स्वामिजी के पास शिष्य ऋग्वेद का सायण-भाष्य पढता है. स्वामिजी बाग बजार मे स्व. बलराम वसु के घरको ही रहते थे. मेक्ष मुल्लर ने अनेक संख्याओंमें संपादित किया हुवा, " ऋग्वेद " एक अच्छे भले सद्‌गृहस्थके घरसे आश्रम मे मंगवाया था. एक तो नूतन ग्रन्थ और फिर वैदिक भाषा इससे (स्वामिजी शिष्यको अरे बंगाली) पढते पढते शिष्यको अनेक गुचवण (अडथडा) आने लगा. इसि से स्वामिजी शिष्यको "अरे बंगाली !" ऐसे कहकर अनेक वखत स्नेह मश्करी करते थे। और कठिणता पूर्वक शब्दो का उच्चार और अर्थ कहकर समझाते थे. वेदका अनादित्व" सिद्ध करनेके लिये सायणने जो अद्‌भुत युक्ति कौशल्य दर्शाया है...उसोकी व्याख्या करते समय स्वामीजी भाष्य कारककी कितनी एक समय बहुत तारीफ किया करते थे. तो कोई समय किसी प्रमाण सम्बन्धि स्वयंका मतभेद है, ऐसा समझा-कर सायण प्रति कटाक्ष भी करते थे.

## (२) मेक्ष मुल्लर यह सायणचार्य का ही अवतार है !

एक समय इसि प्रमाणे वेद–पाठ चलता था. तब स्वामीजी ने मेक्ष मुल्लर सबन्धि बात–चितका प्रारंभ करते हुये सम-झाया है कि तु माने गा ? मेरे को तो ऐसा लगता है कि:– सायणाचार्य स्वयंहो (स्वतः)का भाष्यका उद्धार करने के लिये मेक्ष मुल्लर रूपमे फिरसे जन्म–धारण किया है, बहुत ही दिनोसे मेरी यही धारणा थी, उसीमे भी जब मेक्ष मुल्लरका दर्शन किया तो तभीसे यह धारणा विशेष दृढ हो गयी है.

मेक्षमुलर जैसा खंतिला–उत्साही और वेद–वेदान्तमें पारां-गत पंडित इस देशमे भाग्यसे ही कोई होगा. ईसके बाद भी पू. श्री. गुरुदेव रामकृष्ण परमहंस जी प्रति भी कैसा अगाध









भक्ति ! श्री गुरुदेवको ईश्वरावतार रूपसेही मेक्षमुलर मानता था. मैं जब उनके वहाँ अतिथि रूपसे गया तब भी उन्होंने मेरा कितना सत्कार किया !

यह वृद्ध स्त्री-पुरुषको देखते ही असाही प्रतित हुवा कि: समझो वसिष्ठ और अरुन्धतिके समान वह उभयता संसार चलाये जा रहे हैं. मैं जब उनके पाससे विदाय हुवा; तब यह वृद्ध स्त्री-पुरुषकी चक्षुओंमें आँसु भर कर आये थे !

## (३) सायणाचार्य म्लेच्छ प्रदेश मे क्यों जन्मे ?

शिष्य ने प्रश्न किया कि: हे पू. महाशय. अगर सायण स्वयं ही मेक्ष मुलर होवे तो इस पूण्य भूमि देश भारत में जन्म न लेते हुए, वह म्लेच्छ रुपसे म्लेच्छ देशमे किस लिये जन्म धारण करे ?

पू. श्री. स्वामीजीने शिष्य के प्रश्न प्रति जवाब देते हुये कहा कि:—"अज्ञानता को लेकर ही" मैं आर्य और वह म्लेच्छ असे विभाग पड़े हैं। परन्तु, जो स्वयं स्वतः वेदका भाष्यकार है, और जो ज्ञानकी ज्वलंत मूर्ति है. उनके लियेः तो वर्णाश्रम जैसे—जाति विभाग कैसे हो सकते हैं ? पर उपकार के खातिर वह गमे वहाँ जन्म ले सकते हैं. खास कर के जीस देश में विद्या और धन ईन उभयता का वल है. तहां जो जन्म असे व्यक्ति न ले तो असे यह महान ग्रन्थोंका छपाने का खर्च कहा से मिले ?

सुना है कि ईस्ट इन्डिया कंपनीने यह ऋग्वेद छपाने के लिये नउ लाख रुपिया रोकडा निकाल कर दिया है। इतने से भी यह काम पूरा हो असा नही था, इस देश के सेंकडो वैदिक पंडितों को मासिक पगार देकर इस कार्यमें उन्हो (मेक्ष-मुलर) ने संघठित किया था।

विद्या और ज्ञान के लिये, असा गंजावर खर्च और असी प्रबल ज्ञान तृष्णा इस देश (भारत) में इस समय में भी असा कहीं देखा है !

मेक्ष मुलर ने स्वयं ही ग्रन्थकी भुमिकामे लिखा है कि:—









उन्होको पच्चीस वर्ष तो केवल हस्त लेखीत प्रतो तैयार करने को लगे थे. और बीस वर्ष तो ग्रन्थ छपाने को लगे हैं (थे) ऐसे एकन्दर ४५ पंचे चालीस वर्षतक एक ग्रन्थ के पिछे. ऐसे इसी तरह से लगे रहना यह क्या सामान्य पुरुषका कार्य है ? अब विचार करके देख किः—सायण स्वयं नही होवे तो ऐसा बनेगा ? सही सच्ची बात है ना ?

## (४) वेद अनादि किस रीतिसे ?

मेक्ष मुल्लर, सम्बन्धि ऐसी बात चीत होने के बादः— ग्रन्थ पाठ आगे चला। वेद के आधारसे ही. इस सृष्टिका विकास हुवा है. ऐसे सायण के मतको आगे रखकर, उनको टेका (आधार) देते हुये स्वामीजी बोलने लगे किः—

वेद, याने अनादि 'सत्य' की समष्टि = समस्तता, वेद पारां· गत ऋषियोंने इस सभी 'सत्य' को प्रत्यक्ष किया, अति प्रिय दर्शि सिवाय अपने जैसे साधारण मनुष्यो की दृष्टि से वह प्रत्यक्ष हो सकेगा नही, इतने के लिये हीः—वेद. मे ऋषि...शब्द का अर्थ : मंन्त्रार्थ दृष्टा...ऐसा करनेमें आया है.

एक मात्र जनोई (यज्ञ-पवित्र) धारण करने से ही वह ब्राह्मण बन गये ऐसा नही था. ब्राह्मणादि जाति-विभागो तो बादमें (पिछेसे) हुई है.

वेद 'शब्दात्मक' अर्थातः—भावात्मक अथवा अनन्त भावो की समष्टि मात्र है. 'शब्द' पदका वैदिक प्राचिन अर्थ है सूक्ष्म भाव. ऐसा होता है. यह सूक्ष्मभाव, पिछेसे स्थूल रूप लेकर स्वतः को स्पष्ट करता है।

मतलब यह है किः—जब प्रलय होता है, तब भावी सृष्टि के सूक्ष्म बीज वेदमें ही ढके हुए रहते हैं। इतने के लिये ही —अपन अपने पुराणोमें देखते हैं किः— मत्स्यावतार समय मे ही वेदका उद्धार होता है.

सारांश :—यह है कि पहले प्रथम अवतार (मत्स्य रूप) मे ही वेदका उद्धार हुवा। उसके बादः—वो ही वेदमें से धीमे धीमे सृष्टि का विकास होने लगा अर्थातः वेद से रहे हुवे







'शब्द' के अवलम्बन से विश्वके सभी स्थूल पदार्थका सूक्ष्मरूप 'शब्द' अथवा 'भाव' ही होता हैं पूर्व पूर्व के कल्पमे इसि प्रकार से सृष्टि की उत्पत्ति हुई थी. यह बात तो वैदिक सन्ध्या मंत्र मे भी स्पष्ट है.

सूर्या चन्द्र म. सौ धाता यथा पूर्वम् कल्पयत् ।
दिवंचू पृथिवी चान्तरिक्ष मथो स्वाहः

१२ सव धर्मान्परित्याज्यंः मामेकं शरणंव्रजाः

मैं ?.....कौन हूँ ? पिछानते नही ? मुझे जानो और पैछानो.

मैं लडको का लडक, पणाका खिलौना हूँ, मैं मिठाई हूँ, मैं जवानो की जवानी हूँ, मस्ती हूँ, मैं बुढोंकी बुढौति की लकडी हूँ-सहारा हूँ ।

मनुष्य, मेरा गुलाम है, मैं उसे हजारो वार नाच नचा सकता हुं, नचा चुका हुं, नचा रहा हूं ! दुनिया मुजसे दवती है, मै उसे उलट सकता हूं, उलट चुका हूं. उलट रहा हूं ! प्रकृति मेरी वश-वर्तिनी है. मै उसे बनाता हूं. बिगाडता हूं तोडता हूं. मरोडता हूं !

विशाल विश्वमे अगर कोई ईश्वर हो तो, मै हूं । धर्म हो तो मै हूं । प्रेम हो तो मै हूं । मै सत्य हूं । मै शिव हूं । मै सुन्दर हूं । मै सत हूं । मै चित्त हूं । मै आनन्द हूं । आलोक मै हूं । परलोक मै हूं । हर्ष मै हूं । शोक म हूं । क्षमता मै हूं । ममता मैं हूं ।

मेरी झण झणाहट मे जो अलौलिक मघूरीमां है. वह विणा-पाणी (बह्न-बेटी) सरस्वतिकी विणा मे कहां ? डमरु वालोके डमरुमें कहाँ ? मृदंग की मुरचंग मे कहां ? सितार जल तरंगमे कहां ? लक्ष्म पति के पांच जन्यमे कहां ? कोकिलकी कल काकली मे कहा ? कामिनी के कोमल कंठमे कहां ?

यहां कहां ? वहां कहा ? मे सप्त-स्वरो से उपर अष्टम स्वर हूं, परम मधूर हूं !

गिता के गाय को, चण्डी सप्त षतीके पाठको. भागवत भक्तो, सत्य नारायण के कथा के प्रेमियो, रामायण के अनुरागियो, महाभारत के मानने वालो, मेरा गीत गावो, मेरा पाठ

https://archive.org/details/UndatedAagamBhavishyaVaaniHindiFull130D/page/n61/mode/1up









पढो। मेरे भक्त बनो। मेरी कथा सुनो। मुझसे अनुराग करो। मुझे मानो। मेरी शरण आवो। तारन-तरन मै हूं। भव-भय हरण मैं हूं। शरणा शरण मै हूं। जन दुःख हरण मै हूं। धवल वर्ण मै हूं। मंगल करण मै हूं। पुण्य-चरण मै हूं!

लंका सिताकी रुष्टि-तृष्टि से नही, मेरी रुष्टि-तृष्टि से जली थी. मै बिभिषण उपर प्रसन्न था। कौरव द्रोपदी के कोपसे नही मेरी कोपसे नष्ट हुए थे! मै पान्डवों पर प्रसन्न था। जर्मनो-ब्रिटेन या अमेरिकाकी धूर्ततासे नही मेरी धूर्ततासे पराजित हुवा. मै ब्रिटेन अमेरीका पर प्रसन्न हूं!

ठाकूर जी (मंदिर मुर्ति, भगवानजी) बोलते नही, मै बोलता हूं। मै उनसे बडा हूं! ठाकुर जी चलते नही मै चलता हूं। उनसे मेरी अधिक साक्षी-पुरावा है! देवताओमें वह आकर्षण नही जो मुजमे है! यह युग तर्कका है. उदाहरणका है, प्रत्यक्षवाद का है स्वयं प्रभुताका है! मै प्रत्यक्ष हूं। सद्यः फलकादानी हूं। स्वयं प्रभु हूं। आकर्षक हूं। ईश्वर हूं। ईश्वरसे बडा हूं!

मुझसे वरदान लेकर पाप करो, फिर भी तुम देवताओसे पूजे जावोगे! मुझसे वरदान लेकर एक-दो नही सात खुन करो, साफ साफ बच जावोगे! निर्दोष छुट जावोगे! साम्राज्य को रामराज्य से भीडी दो. मनुष्यकी बढी हुयी खेतीको बेरहमि से कटवा डालो. जलवा डालो. स्त्रीयोकी मर्यादाको मेरी तरफसे चाहे उतनी सेरकी हिसाब से, दिनमे चाहे उतनी बार खरीदी करो और बेच डालो, संसार के विधवाओ, बच्चो, बुढो और अपाहिजो की हाय से भर दो। भूकंप उठादो। प्रलय कर दो, चाहे सो करदो। मगर मुजसे वरदान लेकर मै सर्व शक्तिमान हूं! कहो मै कोन हूं? नही जानते? नही समजते? नही पहचानते? थोभो जरा विचार करो और सोचो कि इतनी सारी बाते आपके सामने मैने कही सुनायी. तो आखिर मै कोन हूं? कौन होगा? और थोडीसी सुनो ध्यान दो:

सर्व धर्मान्परि त्याज्यं-मामेकंशरणं व्रजा।
अर्थात-सभी धर्मको छोडकर मेरी शरण आजा॥







मित्रो—स्वर्ग-नर्क को पहुचानेवाला अेक मात्र मै हू।
पैसा पैसा हाय पैसा! जैसी मति वैसी गति.

## १३ बातको सोचो और समझो।

### धन के बिना श्रीमान, कैसे बनना?

यह कह दो उनसे, जो पैसे पे जान देते हैं,
हर एक रोग की पैसा, दवा नही होताः-

धनको प्राप्ति ही यही कुछ सभी सुखो की प्राप्ति नही है. पैसे के बिना भी जीवन बिता जा सकता है. जीवन और मरण मे से जीन्दा रहनेकी तरकीब मालुमत हो जाय तो शानदार जीवन निभा जा सकता है.

डॉ. इमर्सन, कहते हैं किः—किसी के पास बहुत साधन होवे तो, इसिसे उसको बडाई मारने देना चाहिये नही. और बता देना चाहिये किः—मै पैसे के बिना चला सकता हूं।

कोई भी मेरे को पैसा सुख और मान-पान देकर खरीद सकेगा नही.

लोकोडेर कहते हैं किः-कोई भी वस्तुने मेरे हृदयको सबसे अधिक (विशेष) असर किया हो, तो वह यह किः- छोटेसे मनुष्य के बडे अन्तःकरण ने करी है.

गोल्डन स्मिथका मत यह है कि:—जीस देशमें लक्ष्मि देविका संग्रह बढने से मनुष्य वैभवि-पतित होता है। और इसिसे उसी देशका अनिष्ट (हानि) जल्दी होती है.

आराम नही, प्रयत्न और व्यवस्था भी नहि परन्तु मुश्किलता ही उत्तमोत्तम मनुष्य (मानव और मानवता) की बडाई करती है. खुदापाक (पवित्र परमेश्वर) जब एक मनुष्यको शिक्षण देना चाहता है, तब वह उसीको सर्व सम्पन्न साधन वाले स्कूल (पाठशाला) मे नहि, परन्तु, जहाँ सभी प्रकारकी तंगी हो अैसी पाठशालामे भेजता है.









श्री. सन्त ज्ञानेश्वर, तुकाराम महाराज, नामदेव, जनाबाई मिरांबाई सन्त सबु बौद्ध गौतम, खिस्त ईशु, रामतिर्थ, कोन फयुशियस, नानक; कबिर; नरसिंह महेता, सुदामाजी; बुकर गेरिसन, इमर्सन, पडोसन, सेकसपियर वगैरे इ. यह सभी ऐसे ऐसे विरल आत्माए, पैसे के बिनाही श्रीमंत थे. वह पुष्प और पक्षियोंमें, सौन्दर्यमय घांस मे, प्रभु लिलाका झरना देखा करते थे। पाषाणमे उपदेशका और प्रत्येक वस्तुमे कल्याणका दर्शन किया करते थे, वह कहते थे, कि:—मनुष्यको अरण्य के सृष्टि सौन्दर्यको मजा लुटने के वास्ते कोई भी प्रकारका कर वसुल देना नही पडता।

उन (मनुष्य) को जगतका प्रत्येक पदार्थ सौन्दर्यमय महान सृष्टीकी पाससे खास सन्देश गुह्य-गुप्त रीति से मालुम होता था, और वैसे ही प्रत्येक पदार्थमें उसी एक परम परमेश्वर शक्ति और सुन्दरता उनकी नजरमें दिखाई दिया करती थी. मालुम होती थी.

जीस आतुरता से जंगलका तिसा (तरस्यो) प्रवासि वृक्षघट (घनघोर छाया) में झरनेका ठंडा जल. पीता है. उसी आतुरतासे उनके अन्तःकरणको बीड (जंगल) खेती, पुष्प, पंखी, नदी, नाला, झाड, पहाड़, पर्वत और हरएक जगेह जंगल-जंगल, वन-वनसे, उसो एक नेक नाम परम परमात्मा अल्लाह, गोड़, इत्यादि विशेष नाम शक्तिकी और प्रेरणा खेंच ली थी. और इसि-रितिसे उन्होंने तत्त्वामृतका पान किया था.

ऐसी रीतीसे प्राणो और पदार्थ मे रही हुई उस गुप्त सारभूत शक्ति और संपत्ति से जैसा अपन दुधमेसे मखन निकालते हैं, उसी माफक उन्होने सारभुत शक्ति निकाल ली थी। निकाला करते थे और निकालना चाहिये.

और ऐसे इसि बाबतों के जोः—तत्वामृत के प्यासे और आतूर (आशक अल्लाह के नाम के जो) हैं, उन्ही आत्माओंके उपर तैसी वृष्टि करना उनका कार्य था। वह मानते थे और समझते थे. सोचते थे कि:—मनुष्यको सबसे अधिक महत्वकी







खुराक मुखद्वारा मिलती नही, परन्तु, मनद्वारा मिलती है। कारण किः—मनुष्य जो मात्र अन्न और पैसे से ही जीवित रह सकता होवे तोः—

वह केवल पशुओंकी स्थितिमें ही स्थित है। ऐसा समझनेमें कोई भी प्रकारकी हरकत नही है. वैसे ही यह कुछ अतिशयोक्ति भी नही.

विशेषः—मनुष्यमें विकाश होनेवाली जो शक्ति है, उसीके विकाशके वास्ते स्थुल खुराक से अधित्तर (विशेषतः) है, मानसिक खुराककी इस खुराक ही को मनुष्यको जादातर जरुरियांत है।

इसी अैसी प्रमाण सेः—उन (महात्माओ) की समज भावना शोध और साधन उच्च कोटी के और अधिकतर होते रहने से उनके अन्त:करण विशुद्ध अैसे होकर वह सभी के कर्ता-हर्ता. और अधिष्ठाता खुदामय (प्रभुमय) बनकर रहे हुये थे. और है। इसीसे उन्होने विकासीत होनेवाले रोप (छोड) में हालती बनस्पतिमें, सुन्दर खेतो आमदानीमें, और मानव चारित्र्यमें उसी एक परम परमेश्वर (अल्लाह-गोड) खुदापाक, शक्ति, महाका दर्शन किया.

प्रत्येक झरनेमें, नक्षत्रमें, पुष्पमें झाकल बिन्दु (सबेरे की समयमें पडनेवाला ओस, बिन्दु, बुन्द) में, प्राणो हृदयमें, उसी एकका ही प्रतिबिम्ब देखां और पाया.

वह मानने थे किः—मानव प्रकृति और समग्र सृष्टि मानव मात्रकी एक महान शिक्षकरुप है. जो उसीका योग्य सदुपयोग करनेमें आयेगा तो असभ्य रीत-सभ्य बन सकती है.

आप (अपने) बेडोल जीवनको सुन्दर बनावे। सुन्दर जीवनको पवित्र बनावे। और वह सुन्दर पवित्र जीवनको प्रभुमय बनावे। यह इस बातमें शंकाको स्थान नहीं है। याने शंका रहित यह बात है और वैसी ही है विवेकशील.

उपर के विचारोंसे समजमें आता हैं कीः—अपन सभी जो स्थिति जीस वर्तमानमें रह सकते है. उसीसे अधिक...









कक्षामें बैठे हुये है और वैसे ही अपन अन्धःकारमय दुःखदायक खंडोमें भटक रहे है. वास्तेः— ज्ञान–रुपी दिव्य सूर्य के प्रकाशितामें चमकनेवाले चारित्र्यरुपी उच्च शिखर उपर चढजाना चाहिये.

राफेल भी विना पैसे से श्रीमंत था, सभी द्वार उसीके लिये खुल्ले थे. उसीका सभी दूर आदर–सत्कार (मान–पान) होता था. और वह जहां जहां जाता था, वहां वहां वह सुमधुर भाषामें आत्मज्ञान चारित्र्य और वैसे ही आनंद और शान्तिका वातावरण फैलाता था.

हेन्तो विल्सन भी विना पैसे से श्रीमन्त था. स्वतः के उच्च दरज्जाको भौतिक उन्नतिका साधन बनाने के तरफ उसीको इतना तिरस्कार था किः—जब वह देशका व्हाइस–प्रेसिडेन्ट हुवा और उसीका समारंभ आयोजित हुवा, तब प्रसंग के खास जरुरी खर्च के लिये:—उसीने खतः के मित्रकी पाससे बीस पौन्ड उधार लेना पडे थे. प्रथमतः वह मोचोका धंधा करता था. तब बी वह गरीबोका परम सुहृद मित्र था. व्हाइस प्रेन्सीडेन्ट होने के बाद भी प्रत्येक कायदे बावद वह हमेशा यही पुछ–परछ करता था किः—क्यों ? इसी कायदे से गरीबोका भला होगा की नहि ?

जो अपन बौद्ध गौतम, शंकराचार्य, महावीर क्राइस्ट, शम्सतब्रेज (पीरशमस) वगैर इ. त्यागी महात्माओंका अनुकरण करके उनके जैसे उदार स्वार्थ त्यागी और प्रामाणिक बनेंगे तो अपने पास धन–पैसा न होते हुवे भी अपन भयंकर श्रीमन्त की गिनतीमें गिना जा सकेंगे.

लगभग हर एक मनुष्य स्वतःकी पास जीतना धन होता है, उससे अधिक धनकी आंस करता है. लाखो और करोडो मनुष्य धनके पिछे दौडते हुये नाशीगात हुवे है. धन के पिछे दौड़ लगाकर बरबाद हुवे हैं. इतना होते हुये भी धन के पिछे की किसीकी भी भुख और तृष्णा अभितक न गयी. और न यह वर्तमान कलीयुग जमानेमें (भविष्यमें भी) नही जायेगी.

केरोसिन (घासतेल) गिरने पर जैसी आगकी ज्वाला बढे







जाती है, वैसी ही तृष्णा भी उत्तरोत्तर बढते हुवे जबरदस्त राक्षसकी समान होती है. यह लौकिक सम्पत्तिरुपी ढिगार जिस ( किसी ) को बहुत लम्बे समय तक मिला हुवा है, उसीको भी उसके तृष्णारुपी शरीर से भी छोटा ही पड़ता है.

फिलिफस बुक्स कहते है कि:—जैसी सुन्दरताकी पेटी भरी नहो जाती, वैसे ही सद्गुणोका जहाज भराया नही जाता। वैसे ही पैसे की तरफ से किसीका भी मन भराया जाता नही.

केस्पीयन समुद्रमें एक जहाज डुबने की तयारीमें था. तब खलासीयोंमें से एकने आतुरता से खिस्सेमें पैसे भरने लगा तब उसके साथीयोंने उसीको होडीमें स्वतः को साथमें बैठ करके जीव बचानेका कहा। परन्तु, वह पैसेकी लोभमे उस जहाज का त्याग न कर सकाः और शेवट वह उसी जहाजकी साथ डुबकर मर गया.

एक निर्धन मनुष्य कोः—धन पैसा चाहिये था. इस मनुष्य को एक अनोळ खिता मनुष्य मिला: उसीने उस धन के जरुर मन्द व्यक्तिको एक पैसे की थैली देकर कहा कि:—इस थैलीमें से जब इच्छा करोगे, तब एक एक रुपिया मिला करेगा परन्तु शर्त इतनी थी कि:—उसी थैलीको जबतक फेंकोगे नही तबतक एक भी रुपिया खर्च करना नही.

प्रथम धन के जरुर मंद मनुष्य को बहुत ही राजी खुशी हुयी. और वह उस थैलीमेसे रुपिया पिछे रुपिया निकालने लगा. अमुक काम पुरती रकम रूपिया जमा होगा. तो उसके व्याज उपर मौज शौक करते रहुंगा। ऐसे इस बिचारसे उसीने पैसा वापरना तहकुब (मुल्तवी) रखा और इस तरफ मनमें ठाणी हुयी ( निश्चित की हुयी ) रकम जमा होने के बाद पहेले प्रथम वह जीतना जरुर मन्द था. उससे अधिक बन गया.

उस धन लोभी मनुष्यको जीतनी आसथी उससे अधिकतर उसके मन मे अनेकानेक बिचार आया करते थे. इस प्रमाण से उसका धनका लोभ हजार से लाखोतक और लाखों से








करोडोतक पहुँच चुका. फिर भी वह पैसा मिला हुवा वापर्नेका उसका बिचार मुलतवी रख्खा छोडे. अन्तमें आयुष्य खुट गया. और वह रुपिया गिनते गिनते ही मर गया.

एक समय एक भिक्षुक को लक्ष्मिदेवी प्रसन्न हुयी तब लक्ष्मीदेवीने कहां कि:–तेरी झोलीमें तू कहेगा. उतनी सुवर्ण मुद्रा भर देने के वास्ते मै तय्यार हूं। परन्तु शर्त इतनी है कि तेरी झोलीमेंसे जमीन पर पडेगा उतना धुल-मिट्टी बनेगा. फिर भी तब वह भिक्षुक खुश मिजाजी होकर लगा झोलीमे पैसे भरने. झोली भर गयी. परन्तु उसकी तृष्णा न मीटी. नंतर पैसेकी बोजसे झोली फट गयी और झोलीमेंका सभी पैसा जमीन पर गिर पड़ा. और सब पैसा धन धुल-मिट्टी हो गया.

जब "सेन्ट्रल अमेरीका" नामकी आगबोट डुबनेकी तय्यारी पर आ गयी, तब उसकी व्यवस्था रखनेवाली स्त्रीने जीतना हाथमें आया उतना सारा द्रव्य कपडेमें बान्ध लिया, और आगबोट को छोड़कर शेवटकी होडीमें बैठने के वास्ते कूद पडी. परन्तु धनकी बोज के वजह से उसकी छलांग होडी तक पहुंच न सकी और आखीर दरियावमें गिरकर मर्महिन हो गयी. मर गयी.

असंख्य मनुष्य इस जीवनरुपी मधपुडामें से मधमाखीयों के डंख खाये बिना ही मध मिलाने के वास्ते कुदा कुद-दोडा-दौड़ कर रहे है.

नंद राजाने धनमें सुखका संशोधन किया. ब्रुटेने किस्तीमे सुखका संशोधन किया। सिजरने राज्य वृद्धिमे सुख शोधन किया। परन्तु इसीमे से इन सभी को विनाश ही मिला। दुसरेको अपमान मिला, तिसरेको तिरस्कार मिला. और शेवट नंबर को कृतघ्नता मिली। ऐसे इसी हिसाबसे जहाँ सच्चां सुख नही. वहां सुख शोधनेवाले नाहक दौड़धाम करते हुये आखरीमें फनाह हो चुके है. याने जैसे आये वैसे ही. खाली हाथ चल दीये.

डॉ. गोल्ड स्मिथ को एक गरीब स्त्रीने एक पत्र लिखा कि:—मेरी पतिकी भुख मर गयी है, और बहुत ही शोकदायक









स्थिति है, वास्ते कुछ दवा भेजोगे तो बहुत आभार होगा, तब उसी वक्त वह दयालुं कविने उस बाई के घर जाकर दरदी के साथ बात-चित्त कीः—तो मालुम हुवा किः - वह दरदी निर्धनतासे दुःखी...दुःखी हो गया था। फिर जब गोल्डस्मिथ-घर जाकर एक डीबीमें दस गिनी (एक गिनी एक तोला सोनेकी हुवा करती है ऐसे दस तोले सुन्नेको ) भरकर और उस पर एक चिठी चिपका कर भेज दी गयी किः—जब जरुरत पडे तब वैसा इसका उपयोग करना, धीरज रखना, इससे जरुर सब व्याधि मिट जायगी.

इस उल्लेखमें से अपने को एक ही सिर्फ एक ही बाबद याद रखने लायक है किः—"सुख" धनमें नही। परन्तु धैर्य, संयम और स्वार्थ त्यागमें ही है।

धन के बिना श्रीमन्त कैसे बनना ?
कहो कैसी बात है ?

## १४ मनुष्य और दुःख

मनुष्यका जीवन घडण करनेमें दुःख ही मुख्य भाग कार्यान्वित कार्यकर है। जन्म के साथ ही मरण जोड दिया गया है। दुःख की साथ सुख जोड दिया गया है वास्तेः—

दुःखको केवल दुश्मन न मानते हुये। सुख के वास्ते आकर मिली हुयी एक शानदार तक समझकर इसीका किस रीति से लाभ लेना चाहिये ? यह ऐसा विवेक विचार से सोच-समजपूर्वक वर्ताव करना जरुरी है. मनुष्य जाति और दुःख इनका सम्बन्ध दीर्घ है। मनुष्य जाति के साथ सुख अल्प और दुःख विशेष जुटा हुवा है। मनुष्य दुःखको दुश्मन और सुखको स्वमित्र समझकर बैठा है। परन्तु 'सत्य' हकिकत सत्य रीति से देखो तो मनुष्य जीवनमें दुःख ही अगत्यका है, कारण कि जीवनकी घडाई दुःखकी मार्फत से ही होती है। सोना अनेक प्रकारकी कसोटी सहन करके अजमाइसका स्वरुप धारण करता हैं। वैसे ही कसोटी पर मनुष्यने दुःख की असंख्य यातनाओं से कसोटी जैसा सहन करके सुखकी प्राप्ति कर सकता है,








मनुष्य जीवनमे सुख और दुःख चक्र की माफक चलते ही रहते हि, जीवनकी जब चान्दनी खिल उठती है तब मनुष्य खुश खुशाल ऐसा नजर आता है। और जब दुःख का दर्शन करनेका समय आता है, तब वही मनुष्य निरस-अनुत्साही, निस्तेज ऐसा नजर आता है।

इसीका मूल कारण कि:—मनुष्य केवल सुखको ही याद किया करता है। सुखकी प्राप्ति के लिये मनुष्य रात और दिन अथाग परिश्रम करता है। फिर जमा खर्च करने के बाद शिल्लक में उसीको दुःख ही मिलता है। परन्तु सच्चा सुख स्वाद के वास्ते:—दुःख अनिवार्य है। दुःख सुख की मिठाश अनुभव लेने के बाद ही होती है। जाद्दात्तर समय तक तो दुःख मनुष्य को नया ज्ञान देकर चला जाता है कि—तब ही जीवनमें सुख उपयोगी हो जाता है।

मनुष्य जीवनकी यह विचित्रता है की:—सुखी मनुष्य दुःखी मनुष्यकी स्थितिको समज सकता नहि। श्री धुमकेतूका एक वाक्य चिल्ला, चिल्लाकर समझाता है कि:—जो मनुष्य स्वतः की दृष्टि छोड़कर दुसरे की दृष्टि से देखे तो आधा जगत शान्त हो सकता है। सृष्टि उपरसे दुःखकों जड-मूल से नाश करनेका यही एक सुन्दर किमिया है।

मनुष्यने स्वयंकी स्थिति अनुसार पराई स्थिति बाबद समजनेका प्रयत्न करना खास जरुरी है।

दरदी को उसकी दर्दका जो दुःख होता है, उसकी तनदुरुस्थ मनुष्यको क्यो कर खबर पडेगी? दुसरेकी दृष्टि से देखनेकी उणप (कमतरता) से अपनी आँखो की रोशनी प्रकाशित कर सकते नही। एक मनुष्यने दुसरे मनुष्यकी यातनाओंको समजनेका प्रयत्न करना आवश्यक जरुरी है। एक मनुष्यने दुसरे (सामनेवाले) मनुष्य के जीवनमें उतर जाना चाहिये कि:—जिससे सच्ची परिस्थितिका ख्याल होवे, ऐसा हो तब ही एक मनुष्य दुसरेका भला कर सकेगा और ऐसे इसी बातोके परिणाम से ही सुखको समृद्धि बढेगी. इसीके समर्थनमें सॉक्रेटिसका एक अमूल्य दृष्टान्त यहाँ पर योग्य हो जायगा।









एक समयमें सॉक्रेटीसको स्वतः के शिष्य समुदायमें से एक शिष्यको पसन्द करनेका था। तब उस (सॉक्रेटीस) ने नंबर वार स्वतः के शिष्यो को तलावकी पाणीमें क्या दिखता है? वह देखकर आवो, ऐसा कहा तब सभी शिष्योने देखकर आनेके बाद एक ही जवाब दिया की हमको हमारा ही प्रतिबिम्ब दिखता है। परन्तु उसीमेंसे एक शिष्यने कह दिया कि:— मेरे को पर छाई से विशेष मछलिया स्पष्ट दिखाई देती हैं। तरत ही सॉक्रेटीसने उसको स्वतः का शिष्य बना लिया। कारण वह स्वतः से विशेष दुसरेको अच्छी रीतिसे देख सकेगा। तभी वह स्वतः का और साथ दुसरेका भी भला कर सकेगा।

सुख और दुःख क्या है? ऐसा प्रश्न स्वाभाविक रीतिसे हो सकता है। इसीका सुन्दर प्रत्युत्तर कोई महापुरुषने दिया है कि:—सुख और दुःख यह मन (कुभार) के चाक परसे उतारे हुये. मिट्टीके खिलौने जैसे है। मनरुपी चाक घुमते-घुमते एक के बाद दुसरा खिलौना तैयार होकर उतरने लगता है। चाक बंध होगा तो यह खिलोने उतरना भी बंध हो जायेगे। मन घुमता फिरता है, तब सुख और दुःखकी धुप-छांव दिखती है। परन्तु जब यह मन स्थिर होगा तब वह धुप-छांव भी बंध हो जायगी। इस बाबतमें सद्भाग्य जिस (किसी) का जो मन स्थिर हो जाय तो मनुष्य महा सुखीयारा बन जाय.

सुखकी प्राप्ति तो दुःखके पिछे से ही हो सकती है। दुःख वगैरका सुख अलभ्य है। दुःखरुपी तापमें तपकर ही सुखका सोनेरी पुष्प किस रितीसे प्राप्त करना इस विषयमें पू. गांधीजीने कहीं है कि:—

दुःख हर एकको दुश्मन जैसा लगता है। परन्तु दुसरी और बाजुसे देखो तो, मनुष्य जीबनको घडण करनेमें दुःख ही मुख्य भाग कार्यान्वित कार्यकर है। जन्म के साथही मरण जोड दिया गया है। वैसे ही दुःख की साथमें सुख जोड दिया गया है। जो मृत्यु न होता तो पुनर्जन्म न होता। इसी रीतीसे दुःख न होवे तो सुख भी नही होता। वास्ते दुःखको केवल









दुश्मन न समजते हुये, न मानते हुये सुख शोधन करने लियेः—आकर मिली हुयी एक महान तक समझकर इसका कि प्रकार लाभ फायदा लेना चाहिये। उसका विचार करना जरू है। जैसा अपन विवेक-विचार वैसे ही आनन्द एवं शान्ति आचरण करोगे तो, जरुर एक दिन इसी विवेक-विचारमें सुखका जन्म होगा।

सुखकी प्राप्ति के वास्तेः—इतना ही याद रखना जरू है की दुःखमें हिंमत, धैर्य रखकर अन्योन्य मुसिबतोका सामन करके यही दुःखमेंसे सुख के मार्गका शोधन कर सकते है।

## १५ शिक्षक और शिक्षण

"शिक्षकका कर्तव्य—दो जाति के शिक्षक उनका कर्तव्य"

१. बेहोश (अध्येयवादी) २. बाहोश (ध्येयवादी)

### बेहोश शिक्षक के लक्षण

१. बेहोश = अध्येयवादी—शिक्षक स्कूलमें जाते ही हाथमें बीडी या, सीगारेट होना ठीक है, नहीं तो एक हाथमें बोर्ड और दुसरे हाथमें पेन (कलम) पकडकर समय पत्रक के सा टाइम पूरा करना है, बिचमें एकाद पिरीयड (पाठ) अगर उसि भी ज्यादा समय निरर्थक गप्पाओंमें निकालते है।

२. अभ्यास-क्रमका जीनको भान भी रहता नही, औ विशेषमें कहो तो; अभ्यास-क्रम पत्रकका जिन्होंने दर्शन भी न किया हो, तो भी भरती की गाडी के समान स्वयं मन-स्वि पणा से शिक्षणकी गाडीको जबर दस्ती से हकाले ही जाते है

३. व्यसनः—चाय और बीडी को चालू कलास (वर्ग) में विद्यार्थी के समक्ष छडे-चोक उपयोग करते है। इतना ही नही परन्तु अधिकारीयोंके भेटमें भी अकस्मात झडपमें आते है, फिर भी नही शरमते।

४. जिनके पोशाखमें, रहन-सहनमें कुछ ठिकाना ही नहीं है। देखावा भी कदाच बेढंगा हो, वाणीमें कर्कशता है, नंतर चारित्रहिन है। शिक्षणकी जिसको पडी ही नही। फिर ऐसी देश-सेवा किस कामकी?







५ समाजमें जो शुद्र-धूर्त गिनाये जाते है। भावी पिढिका नाक कट जाय, तो भी उस शिक्षकको न कुछ लेना है और न कुछ देना है।

६. शिक्षक निरुत्साही है, जो कीः—स्वयं स्वतः की कार्यमें भी पिछेहट करता है। और शिक्षणकी तरफ जिस किसी शिक्षकको अभाव है, बेदरकारी है. स्वमानको जो कुछ समजता हि नही। जो देशकी तरफ बेवफादार है, भावी पिढी के कल्याण के लिये जो शिक्षक सोता है, ऐसा शिक्षक स्वयं-स्वतः के दुःख को जहां-तहां जिस-किसी के भी सामने रोने ही रोनेका गीत गाता है।

७. भावना जिसको सिखानेको हो, वह पैसे की पैदाश करनेमें कदाच समजदार हो, परन्तु जिसका अव्यवस्थित खर्चीला जीवन अगर तो, जोसको आवक-जावकका भान न हो।

नोटः—यह लक्षण स्कूलमें पढाई करते समय-चालू कलासमें भी हो सकते है।

## बाहोश (ध्येयवादी) शिक्षक के लक्षण

१. बाहोश = ध्येयवादी शिक्षक स्कूलमें नियमित जाते है। और आते है।

२. स्कूलमें जाकर समय-पत्रक वरहुकम प्रमाणे स्वतः के कलास (वर्ग) में शिक्षणका काम चालू करते है।

३. नियमित अभ्यास-क्रम प्रमाणे पूर्व तैयारी करके शिक्षण देते समय उत्साह निर्मित होते है।

४. शिक्षकचाय, बीडी पिने के व्यसनाधिन होते हुवे भी शिस्त पालन करते हैं।

५. हमेशा स जागृत रहते है। शिक्षकः—शिक्षण जैसे पवित्र धन्धेको शोभे वैसा पोशाख-देखाव; वाणी, शीलता, जिसका चारित्र्य आदर्श हो। शिक्षणकी कार्यमें जो हमेशा मश-गुल है। जिस (शिक्षक) की रगरगमें देश-सेवाकी भावना भरी हुई हो। शिक्षक आनन्दित है। इन (शिक्षक) को इनके







पवित्र धःधेमें कार्य करनेकी धगश (हिंमत) हो। शिक्षक स्वाभिमानी होना चाहिए, इनको स्वतः की तरफ सुप्रत की हुई भावी पिढो के उत्कर्ष के लिये उन शिक्षक को तमन्ना होनी चाहिये।

६. समाजमें स्वयं-स्वतः का वर्चस्व बढानेकी समजदारी कि:—जिनमें हुन्नर और कला होनी चाहिये। उगती-उछरती भावी पिढी के कल्याण के लियेः—जिस शिक्षकको ख्याल (लक्ष) और प्रेम हो।

७. भावना शील हो, पैसे की पैदाश करना। यह जैसा बुद्धिवादी हो, वैसे ही खर्चका भी हिसाब हो।

## शिक्षक की भावना

शिक्षककी भावनाः--बगिचे के 'फूल' समान जैसे मेरे हाथ की निचे शिक्षण लेने वाले बालको के जीवनमें मेरा संस्कार छिटकनेका यत्न-प्रयत्नमें अवश्य करते रहुंगा। केवल टयुशन-लक्षी नही बनुंगा।

फाजिल (रिकामे) समयमें मेरे मोहल्लेके आबाल-वृद्धो को जीवन-लक्षी शिक्षण देनेका ख्याल करते रहुंगा। और ऐसे ही आते हुये दिनकी नागरिको की पढाई-घडाईके कार्यमें मेरा नम्र फाला नोन्ध पात्र करुँगा!

## माता-पिताका कर्तव्य पालन

पूज्य माता-पिताका कर्तव्य पालन और यही है बच्चोंको शिक्षण!

१. सवेरे के प्रहरमें उठकर शौच-अशौचका विचार करते हुयेः--विस्तार से अलग होना चाहिये, बाहर जंगल-दिशा जानेकी इच्छा न होते हुवे भी प्रथम प्रहरकी समयमें आरोग्य की दृष्टिसे शौचाचार करना जरुरी है। नंतर हाथ-मुह धोकर मन्जन जो हो उसीसे दांत घिसकर बादमे मुह हाथ पैर और स्नान से स्वच्छता साफ सुथरेपणासे घरके सभी छोटे-बडे व्यक्तिओं एक जगा मे इकट्ठा (संगठीत बैठक) होकर जिस









किसीको जितना समय मिले उतने ही समय उसी ( हर एक व्यक्ति) ने वह परम कृपालु परमेश्वरकी आराधना-बन्दगी, भक्ति-प्रार्थना करना जरुरी है । यह देखकर छोटे छोटे बच्चे इसी संघठीत कार्य करनेमें सामिल होने लगते है, जुटते है ।

२. उन (बच्चो) को दररोज परमेश्वर प्रार्थना-बन्दगी करनेके वास्ते शिक्षण देना मा-बापका प्रथम जरुरीयात आद्य-कर्तव्य है, इस बात पर मा-बापने जरुर ख्याल करना चाहिय कि:—प्रथम मा-बापने भो परमेश्वर प्रार्थना-बंदगी करनी चाहिये । मां-बापका पेसा करने से छोटे बच्चे भी शिख पायेंगे और उन बच्चोकी इस बाबदमें अच्छी आदत पड जायेगी । परन्तु इस आदतमें लालच न हो ।

३ बालक छोटासा होता है तभी से माताजो बच्चोंको दोनो हाथ जुडाकर उसीको स्वतः के पास गोदमें लेकर घुटने पर बिठाकर उनको वह परम जगतिपता परमेश्वरकी बोध-बचन सिखना चाहिये । बन सके तो सिधी-सादी और छोटी मोटी प्रार्थना-बन्दगी के कुछ वाक्योका उच्चार करने सिखाना, बोलने लगाना, और उसीका अर्थ-भावार्थ भी समझाते रहना चाहिये ।

४. प्रार्थना-बन्दगी:—कुछ मुहसे बडबडाट करने जैसी नही है । परन्तु प्रथमत। समज के साथ सच्चे अन्तःकरण से प्रार्थना-बन्दगी करना याने, नहाना-धोना शरीर-कपडे सिर्फ स्वच्छ बनाना इतना ही नहो । परन्तु अन्तःकरणको भी साफ करना जरुरी है । बहुत सारे लोग प्रार्थना-बन्दगी करते करते रीत-रिवाज उपर लक्ष देते है, और वैसे ही प्रार्थना बन्दगी के समय में:—प्रार्थना-बन्दगी की जगह (ठिकाणे) पर ही से गाली बकवा करते हुवे अकस्मात; एकाएक नजर आते है। यह कुछ प्रार्थना बन्दगी नही कहेलाती है। परन्तु एक जातका निति-नियमोका शिस्त पालनका भंग करना है। ऐसी हालतमें वह उसी परम परमेश्वर परवर्दिगार को याद करना, याने-प्रार्थना-बंदगी पुजा-पाठ करना कैसा हो सकता है ?









५. प्रार्थना-बन्दगीको तो एकान्त और एकचित्त की बिशेष प्रमाणमें आवश्यकता होनी चाहिये। सच्चे अन्तःकरण से बच्चो के पास से प्रार्थना-बन्दगी करने करानेका सभी आधार माता-पिता उपर रहा हुवा है।

६. प्रार्थना-बन्दगी-शुरुआत करने के प्रथम जो गंभीर, शान्तचित्त बनकर बालकोको भी शान्तचित्त बनाना चाहिये। यह ऐसी कोशीस करोगे, तभी असरकारक प्रार्थना-बन्दगी होगी। और तभी धर्म-न्याय निति, विषयोंमें बच्चोको समज आतो है। इसी रीत-रिवाजो से हर किसोकी आस्था बढेगी। और जब खात्री विश्वास भी होगा।

७. सबेरे उठते समय, भोजन करते समय, वैसे ही रात्रीको सोते समय, हरएक समय जरुर जरुर कुछ ना कुछ वह उस परम परमेश्वर परवर्दिगारको याद तो जरुर करना ही चाहिये। और आजका एक दिन खुशो-के साथ पसार हो गया इसी वास्ते उस परम परमेश्वर परवर्दिगारका बहुत भारो उपकार मानना चाहिये। हररोज नियमित रोज से और रितसर घरकाम-काज व्यवहारादि एवं परमेश्वर प्रार्थना बन्दगी करना जरुरी हैं। रात्रीको बहुत समय लेना न चाहिये। सबब कि:—रात्री को वह परम परमेश्वर-परवर्दिगार निमित सार्वजनिक संगठित यही सामुदायिक, स्नेह संमेलनमे विशेष समय होनेसे समय ज्यादा होने से बच्चोका सोनेका समय होता है। वास्ते समय-समय पर प्रथम-नंतर सदा सर्वदा?

## १६ धर्म एवं दान

### ॐ नमो जयश्री हरी ॐ

आजकल धर्मका नाम लेते ही नास्तिक लोग जबान पकड़ने लगते है। और धर्म पर अत्याचार तथा रक्तपात के दोष मढ़े जाते है। परन्तु यह सब बातें तर्कहीन और ना समजकी है। और धर्मको न समजने के कारण ही कही जाती है। यह कटुता तथा भेदभाव पैदा करनेवाली कोमवादरुप तथा हट-









वादिता मात्र है। धार्मीकता नही है। इस विषयमें एक विद्वान का मत प्रगट करना होगा कीः–मजहब सांप्रदाय तथा रिलिजनकी बातो पर वाद–विवाद और मतभेद हो सकता है। परन्तु धर्म तो नित्य है। वह अनित्य जीवनसे कहो अधिक मुल्यवान है।

धर्म कहता है किः—स्वयं रहो तथा दुसरो को भी स्वयं रहने दो। मजहब तथा मतवादका नाम धर्म नही है।

धर्म तो वह वस्तु है कीः—धर्मेण हीणाः पशु भी समानः।

अर्थातः—जिसके बिना मनुष्य पशु बन जाता है।

मानव इस जगतका एक साधन संपन्न प्राणी है, परमात्माने मानव शरीरको ऐसे साधन प्रदान कीये हैं किः—जिनका सदउपयोग करके वह " अभ्युदय और निःश्रेयस " दोनो प्राप्त कर सकता है। मानव जीवन वह चौराहा है, जहांसे देवलोक, ब्रह्मलोक, वैकुठधाम, गोकुळधाम अथवा मोक्षधामको भी जानेका मार्ग मिलता है। वही से भिषण नरक और कीट पतंग आदि योनियोकी और जानेका मार्ग भी सरलता से सुलभ होता है। उसके एक और सुखके साधनो से सम्पन्न समुन्नत शैल शिखर है, जिस पर प्रयत्न–पूर्वक उस उपर चढना चाहीये। और दुसरी ओर अत्यन्त गहरी खाई है, जिसमें तनिक–सी भुलसे गिरकर सर्व नाश के मुखमें पडने की प्रतिक्षण आशंका हैं। ऐसी स्थितिमेंमानवको बडी सावधानी के साथ अपने लक्षको चुनने और उसकी ओर पैर वढानेको आवश्यकता है, सबसे पहले उसे अपने आपको पतनसे बचाकर सुरक्षित रखना है। गिरने या उंचे चढने से पूर्व अपनी वर्तमान स्थितिको सुदृढ करना है। अपने आपको धारण करने से ही हम पतनसे बचकर सुरक्षित रहना है। गिरने या ऊँचे चढने से पूर्व अपनी वर्तमान स्थिति को सुदृढ करना है। अपने आपको धारण करने से ही हम पतन से बच सकते है, और उत्थानकी दिशामें अग्रसर हो सकते है। जगतको धारण करनेकी शक्ति केवल धर्ममें ही है। धारण करने से ही उसका नाम 'धर्म' हुवा है।



'धारणा द्धर्म मित्या हुधर्मोः धारयते प्रजाः' धर्म के बलसे









ही संसार टिका हुवा है: धर्मका आश्रय न होतो एक क्षण भी उसको सत्ता नही रह सकती। इसलिए:—विश्वंभर भगवान बिष्णुं जब विश्वकी रक्षा के लियेः—अवतार ग्रहण करते है तब सबसे प्रथम धर्म संस्थापनाकी ओर ही ध्यान देते है।

धर्मका मुख्य अधिकारी मानव है। उसीका स्वयं शरीर ही "धर्म-क्षेत्र" और "कुरू-क्षेत्र" है। पशुओ और मनुष्योंमें कोई अन्तर है तो वह "धर्म" को लेकर ही है।

घृतिः क्षमा दमोऽस्तेय शौच मिन्द्रय निग्रहः।
धी विंद्या सत्यमऽक्रोधो दशंक धर्म लक्षणम्॥

१ घृति-धैर्य २ क्षमा-सहनशिलता ३ दम-मनको वशमें रखना ४ अस्तेय-चोरी न करना ५ शौच-बाहर भितरकी पवित्रता ६ इन्द्रीय निग्रह-इन्द्रीओको वशमें रखना ७ धी-सात्वीक-बुद्धि ८ विद्या-सात्विकज्ञान ९ सत्य-सत्य बोलना १० अक्रोध-क्रोध न करना यह दश लक्षण धर्म के बताये गये हैं।

इन धर्म के दश लक्षणोंमेंसे "सत्यान्नास्ति परोधर्म" सत्य से बढकर संसारमें दुसरा कोई अन्य धर्म नही है। सत्य ही परमेश्वर है वेद कहते है कीः—"सत्यम् वद. धर्मचर" सत्य बोलना चाहीये, और धर्म से चलना चाहीये, सत्यान्न प्रमदितव्यम्-सत्यसे प्रमाद् नही करना "असत्य न वदेत्" याने झुठ न बोले "एष वैदिक सनातनो धर्मः।" ऐसा वेदोक्त सनातन धर्म है।

सत्यव्रत पालन करनेसे धर्म के सभी लक्षण मनुष्यमें उसी प्रकार आकर मिलने लगते है, जैसे महानद मे लघुसरिताये। ऐहिक पारलौकिक सुखका मुल साधन "सत्य व्रत पालन" ही है। आजकाल यह कठीण कलीकाल चल रहा है। यद्यपि मुक्ति एव भगवत-प्राप्ति के साधन पुराणोमें हर प्रकार से विधान वर्णित है। किन्तु यही कलीकालमे उनका पालन करना अत्यन्त कठीन है, अतः इन्हीं सारी कठीनाइयोंको देखते हुये कलीकालमे सत्य व्रतका विशेष महत्व है।









## १७ धर्मोहि तेषामधिको विशेषः

सत्य, व्रतके पालनसे मनुष्यमें मानवताका विकास होता है। और उसीके द्वारा अपना तथा जगतका संरक्षण होता है, उपर बताये हुये धर्म के जो दश लक्षण है, अतः यह मनुष्य मात्र के लिये अपरिहार्य आर्य (सनातन हिन्दु) धर्म है, इन सभीको हम गुणरुप धर्म कहेते हैं। हमे यहाँ क्रियात्मक धर्मोंमें से मुख्य धर्मको चुनना है। मनुने संपूर्ण वेद-स्मृति वेदज्ञ पुरुषो के शील सत्पुरुषों के आचार और विचार-मनकी प्रसन्नता इन सबको धर्मका मुल बताया है। येही धर्मको लक्षित करानेवाले है। परन्तु इन सबमे वेद की ही प्रधानता है।

धर्म जिज्ञास मानानां प्रमाणं परमं श्रुतिः।

अतः हमें सबसे पहले वेदोंमें ही यह ढूँढना है कि मनुष्यके लिये मुख्य धर्म क्या है। धर्मका लक्षण बतानेवाले आचार्योंने उसेः—अभ्युदय और निःश्रेयका साधन बताया है।

यतो अभ्युदयनिः श्रेयस सिद्धिः स धर्मः।

दुसरे शब्दोंमें लोक और परलोकका सुधार ही धर्मका लक्ष्य है। ईश्वर मनुष्य शरीरको परम दुर्लभ बताया गया है। "नरत्वं दुर्लभ लोके" बडे भाग्य से इसको प्राप्त होता है। अतः इसको अैसे धर्ममें लगाना चाहीये। जो इसकी प्रतिक्षा और प्रतिष्टा अनुरुप और उसे सार्थकता बनानेवाला हो। यह तो निर्विवाद सिद्ध है कीः--मानव जन्मको सार्थकता तभी होगी जब वह मोक्ष या भगवत प्राप्तिकी साधनामे लगे। सबसे पहले हम वेद भगवानसे पुछते है किः--हमारा मुख्य धर्म क्या है। वे उत्तर देते हैं।

ईषा वास्यमिदं सर्वं, यत्किंच जगत्यां जगत्।
तेन त्यक्तेन भुन्जीथामां गृधः कस्य स्विद्धनम्॥
(य. स. अ. ४० मं.)

अखिल विश्व (ब्रह्माण्ड मे जो कुछ भी है यह चरा चरात्मक जगत तुम्हारे देखने-सुननेमे आ रहा है। यह सब सर्वात्मा परम परमेश्वर से व्याप्त है। उन परात्माको अपने साथ रखते









हुए तुम प्राप्त धन सम्पतिका त्यागपूर्वक उपभोग करो, जितना तुम्हारे निर्वाह मात्रके लिये आवश्यक है । उतने से अधिकको तो अपना मानो ही मत, वह भगवानको वस्तु है, उसे चराचर विश्वमें व्याप्त भगवानकी सेवामें लगा दो । निर्वाह मात्र के लिये जितना आवश्यक समजते हो, उससे भी पन्च यज्ञादिके द्वारा त्याग पूर्वक प्रसाद रुपसे अपने उपयोगमें लावो । निर्वाह से अधिक धनकी आकांक्षा या लोभ न करो । भला धन किसका है ? किसीका भी नहि । धनके स्वामीतो एक मात्र लक्ष्मीपति भगवान है । श्री भागवतमें तो यहां तक कहा गया है कि:—

यावद् म्रियेत जठरं तावत्स्वत्वं हि देहोनाम् ।
अधिक योऽभि मन्येत स स्तेनो दण्ड मर्हति ॥

जितने से पेट भरे उतने से ही अन्न=धन पर देहधारिका अधिकार है । उसे अधिक जो अपना मानता है वह चोर है। उसे दंड मिलना चाहिये ।

उपर्युक्त वेद मन्त्रसे परमात्मा चिन्तन और त्याग इन दो बातों की आज्ञा मिली है, उसी अध्यायके दुसरे मन्त्रमे यह बताया गया है कि:—उन परमेश्वरकी पुजाको निमित्त शास्त्र नियत कर्तव्य कर्मोका आचरण करते हुए ही सो वर्ष तक जीनेकी इच्छा करो ।

कुर्वन्नेवेह कर्मांणी जिजी विषेच्छत हूं समाः ।
एवं स्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कम लिप्यते नरे ॥ (इश. २)

इस प्रकार परमेश्वर के लिये त्याग भावसे किये जानेवाले कर्म तुम जैसे मनुष्यमें लिप्त नही होगे । तुम्हें बंधनमे नही डालेगे । कर्म करते हुए कर्म से लिप्त न होनेका यही एक मार्ग हैं दुसरा नही ।

असुर्या नाम ते लोका अन्धेन तमसाऽऽवृताः ।
ताऽस्ते प्रेत्याभि गच्छन्ति एके चात्महनो जनाः ॥









वेद भगवान कहते है कि:—जो त्यागपूर्वक परमात्मा चिन्तन अथवा कर्तव्य-कर्मोके पालन द्वारा भगवानकी आराधना करके इस संसार सागरमेंसे मुक्त होने या भगवानको पानेका प्रयत्न नही करते, उन्हें विवेकी पुरुषोने आत्महत्यारा कहां है। ऐसे आत्महत्यारेको मृत्युके पश्चात घोर अंधकारमय नर्ककी प्राप्ति होती है।

इन मन्त्रोकी अलोचना से यह निष्कर्ष निकला है कि:— मनुष्य मनसे परमात्माका चिन्तन तथा शरीर से उस सर्व व्यापी परमेश्वरको आराधना के लिये शास्त्रविहित कर्म करे. वेद के पूर्वोक्त मन्त्रसे जिस त्याग की ओर संकेत किया है। उसका बहुत बड़ा महत्व है। उसे परमात्माकी प्राप्तिका साक्षात साधन बताया गया है। त्याग से इच्छा असक्ति मोह ममता और अहंकार के त्यागका प्रदिपादन तो होता ही है। उसके द्वारा दान धर्मकी महिमा पर भी प्रकाश पडता है। अनेक स्थलोमें "त्याग और दान" पर्याय वाची माने गये है। मनुष्य स्वभावसे ही धन के उपार्जन और संग्रहका प्रेमी होता है। कुछ लोग तो चमडी जाय पण दमडी ना जाय। याने चमडी देकर भी दमडी नही देते। दमडी देना नही चाहते। ऐसे लोगोकी दान के द्वारा ही त्यागमें प्रवृत्ति होती है। इसीलिये वेद शास्त्रोमें दान धर्मकी बड़ी महिमा बताई गई है। दान-वीरोकी यशो गाथाओसे हमारे इतिहास पुराण भरे पडे है। देवता मनुष्य और असुर जब प्रजापति के पास कर्तव्यका उप-देश लेनेके लिये गये, तब उन्होंने तिनों के लिये एक ही उपदेश किया "द" इस 'द' का अर्थ देवताओने इन्द्रिय दमन ऐसा समझे असुरोने दया माना, और मनुष्योने उस 'द' को अपने लिये दानकी प्रेरणा समझी (देखीये वृहदारण्यक ५-२, १-३) इसी तरह प्रजापतिकी ओर से मनुष्यको सर्व प्रथम दान धर्मका उपदेश प्राप्त हुआ हैं। दान कैसे देना चाहिये इसकी शिक्षा तैतिरीय उपनिषद के द्वारा प्राप्त होती है।

श्रद्धया देयम्, अश्रद्धयाऽदेयम्, मीया देयम!
ह्रिदेयम, भिया देयम, सविंदो देयम्!









१ जो कुछ भी दिया जाय वह श्रद्धापूर्वक देना चाहिये।

२ अश्रद्धापूर्वक नही देना. क्यों कि:—बिना श्रद्धा के दिये हुए दान आदि कर्म असत माने गये है।

३ अश्रद्धा हुतं दतं (श्री गीताजी)।

४ जो देना ही हो तो वह लज्जापूर्वक देना चाहिये. अर्थात सारा धन श्री भगवानका है। इसे मैने अपना समझकर उनका अपराध किया है। इसे सब प्राणीओ के ह्रदयमें स्थित रहे हुए भगवानकी सेवामें ही लगाना उचीत था, मैने ऐसा नही किया, मै जो कुछ दे रहा हूं। वह भी बहुत कम है, ऐसा सोचकर संकोचका अनुभव करते हुए देना चाहिये। मन, मे दानीपनके अभिमानको नही आने देना चाहिये, सर्वज्ञ और सबमें भगवान है। अतः दान लेनेवाले भी भगवान ही है। उनकी बडी कृपा है किः—वह मेरा दान स्वीकार कर रहे है। यो विचार कर भगवान से भय मानते हुए दान देना चाहिये। हम किसीके उपर उपकार कर रहे है। ऐसी भावना मनमें लाकर अभिमान या अविनय प्रगट करना चाहिये नही। परन्तु जो कुछ दिया जाय, वह विवेकपूर्वक उसके परीणामको समझकर निष्काम भावसे कर्तव्य–"कर्मण्येवाधिकारः" समजकर देना चाहिये इस प्रकारका दिया हुआ दान भगवानकी प्रितिका और अपने कल्याणका साधन हो सकता है। वही अवश्यपूर्ण फलका देनेवाला है।

देवता लोग जब राजा नळके पास याचक बनकर आये तब उन्हें उस रुपमें आते देखकर नळ सोचने लगेः—"अहो! ये आप क्या चाहते है, यह मुजे कैसा मालुम हो। और उसे इनके मांगने से पहले ही कैसे इनकी सेवामें समर्पित कर दूं। (यदि कीसी तरह मालुम हो जाता तो में इन्हें मांगनेका अवसर नही देता) उस दाताको धिक्कार है, जो याचकको इच्छाको जानकर भी उसके मागनेकी प्रतिक्षा करता है। (बिना मागे ही नही दे देता)।

प्रतिदिन प्रातःकाल भगवान श्री सुर्यनारायण अपनी स्वर्णमयी किरणोसे भुतल पर उन्नत सुवर्ण राशीकी वर्षा करते है।








जगत के जीवोको नूतन जागरण, नयी चेतना, नवीन प्रेरणा, देकर सबके लिये नित्यप्रति दान-धर्मका उपदेश करते रहते है। शीतरश्मि सुधाकर अपने कमनीय करो से वसुंधरा पर सुधा उंडेलते और महीतल के ही तलको शीतलता प्रदान करते है, पृथ्वी हमे रहने के लिये स्थान, जल, तृप्ति, अग्नि, उष्णता, वायु, प्राणशक्ति और आकाश अवकाश देकर सबके सब समस्त संसारको भगवत प्रित्यर्थ दान यज्ञका शाश्वत सन्देश दे रहे है। भगवदश्चरण चिन्तन और "त्याग" पूर्वक दान ही मानव के लिये मुख्य धर्म है।

## स्वधर्म निधनम श्रेयः

### १८ प्रार्थना मन मंदिरमें

निरंजन निराकार निर्विकल्प निर्विकार नैसर्गिक परमात्मा का चिन्तवन सार।

जय जय सुर नायक, जन सुखदायक प्रनत पाल भगवंता।
गो द्विज हितकारी, जय असुरारि, सिन्धुसुता प्रियकंता ॥
पालनसुर घरणी, अदभुत करणी, मरम न जानई कोई।
जो सहज कृपाला, दीन दयाला, करउ अनुग्रह सोई ॥

हे देवताओ के स्वामि भक्तोको सुख देनेवाले, शरणांगतोका पालन करनेवाले, भगवान आपको जय हो। हे गौ ब्राह्मणो के हितकारी असूर के वेरी, लक्ष्मी के प्रिय स्वामी आपका जय हो। देवताओंको और पृथ्वीकी रक्षा करनेवाले आपकी लीला अनौखी है। जिसका भेद कोई नही जानता। ऐसे स्वभावसे ही सहज कृपालु और दीन दयालु भगवान हमारे पर कृपा करो।

जय जय अविनाशी, सब घटवासी, व्यापक परमानंदा।
अविगत गोतितं, चरित पुनींतं, माया रहीत मुकुन्दा ॥
जेहि लागी विरागी, अति अनुरागी, विगत मोही मुनीवृन्दा।
निसी बासर ध्यावही, गुन गान गावहि, जयति सच्चीदां नंदा ॥









हे अविनाशी अंतर्यामी सर्व व्यापक परम आनंद स्वरुप अजेय इन्द्रीयोंसे परे, पवित्र चरित्र माया रहीत भगवान वैराग्य-वान् मुनीगण अत्यंत प्रीति के साथ रात दिन जिनका ध्यान करते है अैसे सच्चिदानंदकी जय हो ।

जेही सृष्टी उपाई, त्रिविद बनाई, संग सहाय न दुजा ।
सो करउ अघारी चिन्त हमारी, जानिय भगति न पुजा ॥
जो भव भय भंजन, मुनि मनरंजन, गंजन विपति बरू था ।
मन वच क्रम बानी, छांडी सयानी, सरन सकल सुरजूथा ॥

जिसने अकेले ही सृष्टी सत रज तम अैसे तीनो प्रकारकी उत्पन्न की है. हे पापनाशक प्रभु हमारी शुद्ध के लिये हम भक्ति और पुजा नही जानते. जो संसारके भयको नाश करनेवाले भक्तजनोके मन आनंद देनेवाले. और विपत्ति के समुहको नष्ट करनेवाले हैं. मन वचन कर्मसे चतुराईको वाणी छोड़कर हम सब देवता गण आपकी शरणमें आये है ।

शारद सुनि शेष्या, रिषय असेषा, जाकहूं कोऊ नही जाना ।
जेही दीन पियारे, वेद पुकारे, द्रव सो श्री भगवाना ॥
भव वारींधि मन्दर, सब विधि सुन्दर, गुन मंदिर सुख पुंजा ।
मुनि सिद्ध सकल सुर, परमभयातुर, नमथ नाथ पदकंजा ॥

सरस्वती वेद शेष और सबऋषिओ आदिने भी उसको नहिजाना, जिन्हे दीन प्रिय है, अैसा वेद पुकारकर कहते है, वेसे हम पर दया करे. सब प्रकारकी सुन्दर गुणो के मन्दीर और जो सुखके समुह है, हे नाथ मुनि सिद्ध एवं सब देवता बहुत ही भयातुर होकर, आपके चरणार्विदको प्रणाम करते है ।

जा नि सभय सुर, भुमी, सुनि, वचन समेत सनेह ।
गगन गीरा गंभीर भई हरनि शोक संदेह ॥

देवता और भुमिको भयभित जानकर और स्नेह सहित वचन सुनकर शोक और संदेहको हरनेवाली गंभोर आकाश-वाणी हुईः—







## १९ सत्य बात यही है कीः—

**हरी व्यापक सर्वत्र समाना, प्रेमते प्रगट होई मै जाना।**
**देशकाल दिशी विदिसिहु मांही, कहहूंसो कहां जहां प्रभु नाही ॥**

श्री हरी सभी जगह समान व्यापक है, प्रेमसे प्रगट होते है, यह मैं जानता हूं देश समय दिशा और विदेशामें कहो वह स्थान कहां है जहां प्रभु नहीं है? (तुलसीकृत)

## " श्री राम मंदिर "

काम क्रोध मद मान न मोहा। लोभन क्षोभ न राग न द्रोहा।
जिन्हके कपट दम्भ नही मायाँ। तिन्दके हृदय बसहु रघुराया ॥

जिनके मनमें काम, क्रोध, घमंड, अहंकारा और मोह नही है। और न लोभ है। न क्षोभ है। न राग है। न संदेह है। न कपट है न दम्भ, व माया नही है, हे रामजी! आप उनके मनमें वसिये।

सब के प्रिय सबके हितकारी। दुःख सुख सरिश प्रशंशा गारी।
कह ही सत्य प्रिय वचन विचारी। जागत सोवत शरण तुम्हारी ॥

जो सबको प्यारे सबका हित करनेवाले है दुःख और बडाई तथा गाली जिन्हे एक समान है जो सच्चे और प्रिय वचन विचार कर बोलते है, तथा जो सोते जागते आप ही की शरण है।

तुम्ही छांडि गति दुसरी नाही। राम बसहुं तिन्ह मन माही।
जननी सम जान ही परनारी। धन परावु विषते विष भारी ॥

आपको छोडकर जिनको दुसरी गती नहि है। रामजी आप उनके हृदयमें वास कीजिये। जो पराई स्त्रीको माता तुल्य समजते है, तथा पराया धन विषसे भी भारी समजते है।

जे हर्ष ही पर सम्पति देखि। दुखित होहि पर विपति विषेखी।
जिन्ह ही राम, तुम्ह प्राण पिआरे, तिन्ह के मन शुभ सदन तुम्हारे ॥ realpatidar.com







जो दुसरे के ऐश्वर्य को देखकर प्रसन्न होते है, और दुसरे की विपति देखकर दुःखी होते है। जिन्हें आप प्राणोके समान प्यारे है, हे ! रामजी उनके मन आपके योग्य उत्तम स्थान है।

दोहाः—स्वामी सखा पिता माता गुरु, जिन्हके सब तुम तात।
मन मंदिर तिन्हके बसहुं सीया सहीत दोहु भ्रात ॥

हे तात जिनके स्वामि सखा पिता माता गुरु सब कुछ आप ही हो, उनके मन मन्दीरमें सिता समेत आप दोनो भाई वास कीजिये।

प. पू. महाकवि परम सन्त स शिरोमणी तुलसी कृत
२० आगम (भविष्य) वाणी

भवतारण भगवन्त भज, धारण उर धर ध्यान।
यो धारण आगम यही, निह कलंक जेही नाम ॥१॥

प. पु. महाकवि तुलसीदासजी कहते है कि:—हे मनुष्य जनम मृत्य के फेरेमे से छुड़ानेवाले भगवानकूं तुं भज, और उर (मन) में ध्यान धारण कर, कारणः—वह श्री निष्कलंकी भगवान का आगमन रुप है।

चौद तुरका दशही भुरका, जुलम करका, हजार वरका।
कसत कधरका, राज्यहि करका, मून करंदा दुःख आता ॥
किल किल हुंदा श्रुतानंन्दा, बगरंदा मदमाता।
मैं गुरु गुरु गातां उर उभराता, आगम आता दरशाता ॥

श्री मद्भागवत के स्कन्ध बारवा अध्याय १ पहलो प्रथम में भविष्यकी राजाओकी गीनती बताई है। उसीमें ८ यवन-पिछे होनेवाले १४ चौदह तुर्कोंसे गिनते है कि—

चौदा तुर्क १० दस भुरा केशवाला याने गुरूण्ड (गोरा) नृपति होगे। वह १००० वर्ष तक राज्य करके प्रजाको पिडा देगे बहुतो को कैद करेंगे, बादमें मौन राजा बनेंगे, वह ३०० वर्ष राज्य करके प्रजाको दुःख देगे, नंतर









किलकिला नगरीमें भुतानन्द राजा होगे उसके बाद दुष्टके नंतर बंगोरी नामके दुष्ट मदोन्मत राजा होगा, वह सभीको असह्य दुःख देगा, इसी वास्ते मैं मेरे गुरुको याद करता हुं मेरा दिल उलट जाता है कारण कि:—आगम (भविष्य) में भयंकर कठीन समय आता हुवा समजमें आ रहा है।

ताका अनुजंन्दा हो शीशुनन्दा, ताका नंदा वरजन्दा।
प्रविरक हुन्दा शक वरतन्दा, राज्य करन्दा रन्जत्दा॥
शक एक खटन्दा, वरस वितन्दा, बाल्हीक थिन्दा बतलाता।
में गुरु गुरु गाता उर उभराता आगम आता दरशाता॥३॥

उस वंगिरिका भाई शिशुंनन्दा होगा, उसका यशोनन्दा होगा, वह भी लोकोको धर्म गुणोसे रोकेगा बाद प्रवीरक स्वयं स्वतः का शक चलाकर १०६ एकसो छ वर्ष तक जो विःसं. १०९ गिनते है उसीको पुरा करेगा. नंतर बाल्हिक होगा ऐसा मैं आपको गुरु गुरु गुण गाता हूं और भविष्यमें जो आता है उसको बताता कहता हूं।

जग जुलमन मिन्सा पाप न चिन्सा, क्षत्रीय जनका विध विनशा।
जग बहुं पतईन्सा भुपत थिन्सा रजनी दिनसा कुहदिसा॥
तो वर्णन किन्सा धरम न चिन्सा, कर्मन गिन्सा पर खाता।
मैं गुरु गुरु गाता उर उभराता आगम आता दर साता॥४॥

वह राजा लोग अपने स्वयं स्वत के अत्याचारको जगतमें जुलुम नहीं समजेगे, पापको नही पहेचानेंगे, उसी समय क्षत्रीयोंका भविष्य विगडा हुआ होगा, सभी लोग वेद धर्मको छोड़कर अधर्म करने पर खुब राजी खुशीसे चाहने लगेगे इसीसे पापीष्ट राजा लोग रातको दिन और दिनको रात कहेंगे तो भी लोग मान लेंगे इसी पर से कहा जाता है कि:—लोग धर्मको नहीं मानेगे नही पहचानेगे वैदिक कर्मकान्डकी जो दुनियाको पापके अटकानेवाला और अन्तः करणको शुद्ध करनेवाला और पापाचारसे संकोचानेवाला ऐसे इस कर्मको श्रेष्ट









वैसा ही सदा के लिये निल वर्ण रमणिय है, वहाँ
के पास) प्रसिद्ध कांकरीया तलाव के पासमें (पिराणा
७०००० (सीतेर हजार) लश्कर लेकर पडाव डाल
कितने एक संसारको स्वयं स्वतः का वेष
जबरी सिद्धी बताकर लोकोकी भूलो (गुन्हाओं) की
पिराणाधाम बनाया ।

कल सुधारे कलंक उतारे, गढ जुनारे पदधारे ।
निहारे देश डारे, लश्कर सारे सुखीयारे ॥
रुदत आता नागलमाता, जमियल दाता संगाता ।
गुरु गाता उर उभराता आगम आता दरशाता ॥१५॥

सारी जनताका सुधार करके भुले चुके गुन्हाओंका
रकर सनमार्ग लगाकर पिराना बनाया, तब वहाँ से
ये, वहाँ शंकर भगवानकी मन्दीर के पास स्वयं स्वतः
उतार दिया, वहाँ पर वह बहुत सुखी हुए, वहाँ
र नागाल माता आये, साथमें जमियल दाता भी थें,
गुरु गाता हुं कि मेरा दिल उभर आता है और
विष्यकी बात करता हुं ।

कहावा कबर समावा, सग्रतर आवा एक साथा ।
जावा लग्न धरावा, प्रणय बनावा सुर साथा ॥
त्री कहावा नकलंग बिहावा, सतजुग आता वर ताता ।
गुरु गाता उर उभराता आगम आता दरशाता ॥१६॥

निकलंकी भगवान (मिया) स्वरुप स्वय स्वतः की
ने के लिये कबर (समाधि) में समा गये, और एकही
हुत जगह पर जनताकी दृष्टिमें दृष्टिगोचर हुए, बादमें
मुकाम पर जाकर (एक सनातन हिन्दु) स्त्री के साथ
ा, वह स्त्री मेघाबाई को पुत्रीथी मेघली उसका नाम
के हाथ पाणी ग्रहण किया, याने लग्न किया, बस्सं
ग आनेकी निशानी है, गुरु स्मरण और दिलकी
साथ मैं आगम कहता हूं ।









भोजन मन भाता खूब खिलाता, दात हिलाता सुख पाता ।
जुने फीर आता नागलमाता कर, पोखाता हरखाता ॥
जग हुकम फिराता सत्य घरावता, कलौ दीखाता सबजाता ॥
मैं गुरु गुरु गाता उर उभराता आगम आता दरशाता ॥१७॥

मेघलीबाईको परणाकर तदनंतर नकलंक पीर नाम पाकर जुनागढ रहे, वहां पर नागलमाताने हर्ष के साथ उनकी सेवा करी खुब खिलाया-पिलाया वेदशास्त्राधीन चलकर जो कुछ सत्य है उसीको ही अमलमें लाकर सभीको देश पर्यटन करते हुए श्री सनातन आर्य सतपंथ धर्म, कर्म, न्याय, नितिको समझाते हुए देश पर्यटन करते थे, कलियुग इन परिचयसे अब नष्ट होता हुआ दिखता है ।

जग जियाना भयेसयाना, गुण निधाना गुण खाना ।
आगम यही जाना पूर्ण प्रमाणा, सुनत सुजाना सुखमाना ॥
जय निकलंकी देवक भववल सेवक, "तुलसी" आनंद दाता ।
मैं गुरु गुरु गाता उर उभराता आगम आता दरशाता ॥१८॥

इसके बाद जगजिवन श्री. निकलंककीजी बडे शयाने हुशार समजदार हुए, गुणनिधान और गुण खान बने, भक्तराज कविश्री तुलसीदासजी कहते है कि मैं आपलोंगो को भविष्यमें आनेवाला समय होनेवाला धर्म, वेद, शास्त्रकी रीतभात न्याय नितिसर पूर्ण प्रमाण देकर, गतिविधिकी सुचना करी है, वह एक पूर्ण प्रमाण और सत्य आगम भविष्यवाणी है इस बातको सुनकर समजदार सजन मनुष्य सुख मानेंगे शोचेंगे और समझेंगे ।

हे जय श्री निष्कलंक देव आप भवजल से तारणहार हो आपका जय हो "तुलसी" सेवकको आनंद देनेवाले आपका जयहो, जयहो, जयहो, जयहो, जयहो ।

ॐ नमो जय श्री सच्चिदानन्द भगवान निष्कलंक नारायण देव की जय ।











ॐ नमो श्री सनातन आर्य पवित्रोतम आदर्शयुक्त सतपन्थ धर्म की जय "।

श्री सतगोर पात्र ब्रह्म ईन्द्र ईमाम शाहजी की जय।

## (२१) सत साहित्य विचार सरणी

सत साहित्य अंतःकरण कौ उज्वल करता है
,, ,, जेबमें रख्खा हुआ बाग है।
,, ,, ज्ञान प्रसारके लीये अमूल्य और सुगम साधन है।
,, ,, जीते जागते देवता है।
,, ,, मानव को दानव नहि, पण देवता बनाता है।
,, ,, का मूल्य रत्नो से भी अधिक है।
,, ,, मनुष्यका सच्चामित्र और मार्गदर्शक है सदा के लीये सबसे बडा मित्र है अच्छी पुस्तक सत साहित्य।

सूचनाः--खराब चोपड़ी (पुस्तक) जैसा लूटारु दूसरा कोई नहि समयका और वैसे सद्गुणोका।

स्वाध्याय विचार शीलताकी न्युव है।
,, शिक्षीतोकी सर्व श्रेष्ठ आदत है।
,, ज्ञान संचय और आत्मविकासका सर्वोतम साधन है।
,, ज्ञान संपादनकी कुन्जी है।

स्वाध्याय-मनन के विना विचारो को स्फुर्त्ति नहि मिलती।
,, ,, मानसोक विकास नहि हो सकता।

संसारमें जीतनीभी लिपिया है उन सबमें सबसे अधिक वैज्ञानिक लीपी है देवनागरी।

यदी इस देवनागरी लिपिको स्वीकार कर लिया जाय और समस्त स्वदेश भारतीय भाषाओंका साहित्य देवनागरी लिपिमें हो तो बहुतसी कठिणायीओंका और पूर्वाग्रहोका समाधान हो सकता है वास्ते—जनता सोचे और समझे।

—पंडित नेहरू







# अर्चना

तुम अपमान करो कितना भी ।
तुमको सब अधिकार है ॥
मुझे मांगने को भी बाकी ।
फकत तुम्हारा एक द्वार है ॥

जब याचक ही बन बैठा ।
फिर मेरी क्या पहिचान ? ॥
जिस विणाके तार छिन्न हो ।
क्या उसका लय गान ? ॥

मै कंगाल जन्म जन्मका ।
तुम कुबेर हो धनवान ॥
मेरे गुण अवगुण मत देखो ।
पारस खण्ड समान ॥

मैने आपा सोपा तुमको ।
बोलो क्या स्विकार है ? ॥
तुम अपना करो कितना भी ।
तुमको सब अधिकार है ॥१॥

अभी कामना शीतल ज्वरसे ।
अंग अंग काप रहा ॥
पूर्ति वस्त्र ढाको कितने भी ।
चढता ताप महां ॥

तिक्तौषधि साधन, यम, संयम ।
सेवन शक्ति कहां ! ॥
व्याधि निदान उसे मिलता है ।
जिसने चरण गहां ॥

महा वैद्य भव भिम रोग के ।
ज्ञात तुम्हे उपचार है ॥
तुम अपमान करो कितना भी ।
तुमको सब अधिकार है ॥२॥









यह जीवन उद्यान शुष्कसा ।
खिली न एक कली ॥
अनहद नाद भ्रमर न गुंजा ।
आभा भी न मिली ॥

मेरी मूक भावना यो ही ।
घूट घूट कर मचली ॥
बगीचा के माली बिन सुनो ।
मेरी गली गली ॥

कब बसन्त बरसेगा मुझ पर ?।
अब तक तो पत झार है ॥
तुम अपमान करो कितना भी ॥
तुमको सब अधिकार है ॥३॥

मेरी ओर न देखो दाता ।
तुम जग के हो धाता ॥
मेरे सब कुछ तुम्ही एक हो ।
गुरु, पितु, माता भ्राता ॥

युग युग से चलते आया है ।
नित्य निरन्तर नाता ॥
मेरा सर्वेश तन, मन जीवन ।
मंगल भाग्य विधाता ॥

फिर भी द्रवित न हो तुम पाये ।
यह प्रत्यक्ष प्रहार है ॥
तुम अपमान करो कितना भी ।
तुमको सब अधिकार है ॥४॥